ध्यान-सम्प्रदाय के संस्थापक



वोधिधर्म

जापानी चित्रकार सेश्शू (१४२०-१५०६)

# भूमिका

ध्यान-सम्प्रदाय बौद्ध धर्म की महायान शाखा का एक सम्प्रदाय है। बौद्ध धर्म के अन्य रूपो की भाति इसका भी उदगम भगवान् बुद्ध की बोधि से हुआ। परन्तु एक विशिष्ट सम्प्रदाय के रूप मे इसके सस्थापक योगी बोधिधर्म थे। बोधिधर्म का आविर्भाव पाचवी-छठी शताब्दी ईसवी मे दक्षिण भारत मे हुआ। वहाँ से वे चीन गये, जहा उन्होने ध्यान-सम्प्रदाय की स्थापना की। चीन से यह साधना-विधि कोरिया और जापान गई, जहा अपने जीवन्त रूप मे यह आज तक विद्यमान है।

ध्यान-सम्प्रदाय एशिया की एक महान् आध्यात्मिक उपलब्धि है। यह एक ऐसे वृक्ष का फल है, जिसकी जडे भारतीय भूमि मे है, जो पुष्पित और पल्लवित चीन मे हुआ और जापान मे जिसमे फसल आई। बौद्ध धर्म का यह सम्प्रदाय इतना मौलिक, विलक्षण और कुछ बातो मे इतना औगढ या अनगढ भी है कि धर्म और दर्शन की सभी रूढियो, परम्पराओ, विवेचन-पद्धतियो और तर्क-प्रणालियो से ऊबा और थका मानव-मन इसमे एक विशेष ताजगी, विश्रान्ति और सान्त्वना का अनुभव करता है। ध्यान-सम्प्रदाय एक अनुभवमूलक साधना-पद्धति है। अतः साधको और अध्यात्म-जिज्ञासुओ के लिए उसका विशेष महत्व और उपयोग है। उसकी साहित्यिक और कलात्मक अभिव्यक्तिया भी इतनी महान् और जीवन के लिए सृजनात्मक हैं कि उनके किसी अश का भी किसी भाषा के साहित्य मे आना उसके विचारात्मक पक्ष के सुदृढ होने का सबूत दे सकता है। विशेषत अपने साहित्य और विचार-परम्परा के सन्दर्भ मे तो हम ध्यान-सम्प्रदाय के साहित्य के ज्ञान की उपेक्षा कर ही नही सकते।

ध्यान-सम्प्रदाय का मनोवैज्ञानिक महत्व है। इसका कारण यह है कि उसकी साधना की मुख्य प्रक्रिया अपने स्वभाव के अन्दर देखना या अपने मन के सार को खोजना है। 'मन का प्रेषण' उसके लिए कोई सिद्धान्त नही, बल्कि साक्षात् अनुभूत प्रयोग है। मन की शिक्षा का एक पूरा विधान ध्यान-सम्प्रदाय में मिलता है और अन्त मे तो वह मन को ही बुद्ध कह देता है। इस सबके मनोवैज्ञानिक अभिप्राय हैं। और वे इतने गम्भीर और दूर तक जाने वाले हैं कि प्रसिद्ध मनस्तत्ववेत्ता युग को भी ध्यान-सम्प्रदाय के सम्बन्ध मे कह देना

पडा है कि "कोई खाली दिमाग का आदमी इसके पास आने का साहस नहीं कर सकता।"

साधना और सत्यानुभूति मे प्रकृति का क्या उपयोग है, इसे हम ध्यान-सम्प्रदाय के अध्ययन से भली प्रकार समझ सकते हैं। प्रकृति ही ध्यानी सन्तो का शास्त्र है। ज्ञान-प्राप्ति की प्रक्रिया को वे प्रकृति के सहारे ही छोडते हैं और उसी के निगूढ प्रभाव के परिणामस्वरूप चेतना मे सत्य का आकस्मिक अवतरण सम्भव मानते हैं। ज्ञान और गरीबी के सम्बन्ध के लिए भी ध्यानी सन्तो के जीवन उदाहरण-स्वरूप हैं।

ध्यान-सम्प्रदाय का सबसे बडा महत्त्व हमारे लिए इस कारण है कि उसकी अनेक समानताएं भारतीय अद्वैतानुभव और विशेषत सन्त-मत से है। सब प्रकार के द्वैत का, भेद का, निरसन करते-करते ध्यानी सन्त थकते नही। और इसे वे तर्क से नही, बल्कि अन्तर की अनुभूति से प्राप्त करते है, जिसे वे 'प्रज्ञा' या 'महा-प्रज्ञा' कहकर पुकारते हैं। मध्ययुगीन भक्ति-साधना के अनेक पक्षो से ध्यान-सम्प्रदाय की अद्भुत समानताएं है। विशेषत सन्त-मत के समान ही ध्यान-सम्प्रदाय सरल, विलक्षण और अपरोक्षानुभूति पर प्रतिष्ठित है। कबीर और गोरख को कई ऐसे अनुभव हुए थे जिन्हे हम ध्यानी सन्तो के अनुभवो से मिला सकते हैं। इतना ही नही, नाथ-पन्थ और निर्गुण-पन्थ की वाणियो के, विशेषत. मन के शिक्षण-सम्बन्धी, कई ऐसे प्रसंग है जिनकी व्याख्या हम ध्यानी सन्तो की वाणियो से अच्छी प्रकार कर सकते है। योग और निर्गुण-साधना की कुछ बातें तो ध्यान-सम्प्रदाय की साधना के और भी अधिक समीप हैं। इन सबके ऐतिहासिक और तात्त्विक अभिप्राय है जो अपने आप मन पर अपना प्रभाव छोड जाते है। मुझे तो ऐसा लगता है कि जो साधना-धारा हमारे देश मे क्रमिक रूप से बौद्ध सिद्धो, नाथ-योगियो और निर्गुणपन्थी सन्तो के रूप मे बही, उसी का एक अलग बहता हुआ प्रवाह ध्यान-सम्प्रदाय है। ध्यान-सम्प्रदाय एक विलक्षण प्रकार का योग ही है और उसके अभ्यासी उसके साहित्य मे 'योगी' कहे गये हैं। यह आश्चर्यजनक न लगेगा कि ध्यान-सम्प्रदाय का एक प्राचीन नाम चीनी भाषा मे 'यग्-ची' सम्प्रदाय भी था। 'यंग्-ची' शब्द का अर्थ 'योगी' है, बल्कि यह ('यग्-ची') शब्द सस्कृत 'योगी' की चीनी अनुलिपि ही है। जापानी ध्यानी आचार्य क्वजन् (१२७७-१३६० ई०) ने 'यंग्-ची' सम्प्रदाय के नाम से ध्यान-सम्प्रदाय का उल्लेख किया है और कहा है कि उनके गुरु दाए-ओ (१२३५-१३०८ ई०) चीन से इस 'योगी'-सम्प्रदाय को जापान मे लाये और इसका उन्होंने वहा प्रचार किया। आजकल 'योगी'-सम्प्रदाय ध्यान-सम्प्रदाय

की रिंज़ई शाखा का सम्प्रदाय माना जाता है। इस प्रकार ध्यान-सम्प्रदाय के प्राचीन इतिहास की खोज से उसका सम्बन्ध भारतीय योग की धारा से, विशेषत. बौद्ध योग की धारा से, स्थापित होता है, जिसकी पुष्टि उसकी साधना के रूप ग्रौर सिद्धान्तो से भी होती है। मध्ययुगीन हिन्दी कविता मे बहने वाली नाथ-योग की धारा से इस प्रकार बौद्ध सिद्धो के माध्यम से ध्यान-सम्प्रदाय ग्रनायास ही सम्बद्ध हो जाता है, जिसकी तात्त्विक ग्रौर ऐतिहासिक रूपरेखा को स्पष्ट करना ग्रावश्यक है।

इसी प्रकार 'छठे धर्मनायक द्वारा भाषित सूत्र' (सातवी ग्राठवीं शताब्दी ईसवी) के ग्रनुशीलन से भी एक नई बात हमारे सामने ग्राती है, जिसका निर्देश या महत्व-विवेचन ग्रब तक ध्यान-सम्प्रदाय पर लिखने वाले किसी विद्वान् ने नही किया है। यह महत्वपूर्ण बात है यह तथ्य कि हुइ-नेंग् ने यहा ध्यान-सम्प्रदाय को 'धर्म-सम्प्रदाय' कहकर पुकारा है। हम जानते हैं कि ठीक इसी नाम वाला, ग्रर्थात् 'धर्म-सम्प्रदाय' या 'धर्म-मत', ही भारत के पूर्वी भाग मे (विशेषत' पश्चिमी वगाल ग्रौर उडीसा के कुछ भागो मे) बौद्ध धर्म की एक ग्रवशिष्ट या भग्न शाखा के रूप मे ग्रब तक विद्यमान है। इस प्रकार यह प्रश्न महत्वपूर्ण हो उठता है कि क्या हमारे इस 'धर्म-सम्प्रदाय' का ध्यान-सम्प्रदाय के रूप मे 'धर्म-सम्प्रदाय' से (जो साथ मे 'योगी'-सम्प्रदाय भी कहलाता है) क्या कोई वास्तविक ऐतिहासिक ग्रौर तात्त्विक सम्बन्ध भी है या कि यह नाम-साम्य केवल ग्राकस्मिक ग्रौर संयोग-वश ही है? यह समस्या ग्रपने ग्रन्दर गहरे फलितार्थ छिपाये हुए है पूरी मध्ययुगीन रहस्य-साधना के सम्बन्ध मे, उसके स्रोतो ग्रौर नये सन्दर्भों के सम्बन्ध मे ग्रौर मुझे तो लगता है कि इसके समाधान से इस दिशा मे एशियाई ग्रध्ययन का भी एक नया परिच्छेद खुलता है। मैंने इस समस्या का ग्रवतरण इस पुस्तिका मे किया है ग्रौर उसके कुछ फलितार्थों को सुझाया है।

ध्यान-सम्प्रदाय एक ऐसी साधना-धारा है जो बुद्ध रूपी मूल स्रोत से निकल कर करीब एक हजार वर्ष तक तो निगूढ रूप से धरती के ग्रन्दर ही ग्रन्दर भारतीय भूमि मे बहती है ग्रौर फिर छठी शताब्दी ईसवी से लेकर चीन ग्रौर तदनन्तर कोरिया ग्रौर जापान की भूमियो को यह सीचती है। यह एक ऐतिहासिक तथ्य है कि इसकी फसलो को इन देशो के सास्कृतिक ग्रभ्युत्थान के सर्वश्रेष्ठ युगो ने काटा है। इस साधना-दाय का ग्रध्ययन ग्रौर मनन हमारे सम्पूर्ण साहित्यिक ग्रौर साधनात्मक जीवन के लिए कितना उपयोगी

होगा और कितना विचार का उत्कर्ष वह देगा, यह बताने की आवश्यकता प्रतीत नही होती ।

भारतीय साधना के साथ ध्यान-सम्प्रदाय के तुलनात्मक पक्ष पर, जहा तक मैं जानता हूं, अब तक किसी भी चीनी, जापानी या यूरोपीय विद्वान् ने प्रकाश नही डाला है । सम्भवत: इसका कारण यह है कि इसका सम्बन्ध हिन्दी साहित्य मे उद्घाटित साधना, विशेषत. योग और रहस्य की साधना, से है । कुछ भी हो, यह हमारा अपना काम है कि हम एशियाव्यापी सन्त-धाराओ का अध्ययन करे और यथासम्भव अपनी साधना की पृष्ठभूमि और सन्दर्भ मे उन्हें समझने का प्रयत्न करे । ध्यान-सम्प्रदाय हमे इसके लिए उचित अवकाश और सामग्री प्रदान करता है। मैंने पहली वार इसकी ओर संकेत 'सम्मेलन-पत्रिका' (त्रैमासिक) के भाग ४१, सख्या ३, सम्वत् २०१२ (आषाढ शुक्ल प्रतिपदा) के अंक मे 'ध्यान-वौद्ध धर्म' शीर्षक लेख मे किया था । वाद मे भारतीय महा-वोधि सभा के अंग्रेजी मासिक मुखपत्र 'महावोधि' के सन् १९५८ के मई-अक (वैशाख-अक) मे 'कबीर एण्ड दि मिडिल वे' शीर्षक लेख मे भी मैंने इस पर कुछ विचार किया था । सन् १९६१ ई० मे प्रकाशित 'जेन् वुद्धिज्म एण्ड नाथ कल्ट' शीर्षक लेख मे मैंने ध्यान-सम्प्रदाय और नाथ-पन्थ के सम्बन्ध का विवेचन एक प्रतीक की व्याख्या के माध्यम से किया था । तव से मेरे अन्य कई लेख भी इसी विषय सम्बन्धी इधर प्रकाशित हुए हैं । इस पुस्तक के एक परिच्छेद मे मैंने यह काम कुछ अधिक विस्तार से किया है ।

जैसा ऊपर कहा जा चुका है, ध्यान-सम्प्रदाय एक ऐसी साधना-पद्धति है जो भारत से चीन और फिर जापान गई । अत: उसमे ताओ-मत, कनफ्यूशसवाद और शिन्तो-धर्म के साथ समन्वय और सम्मिश्रण है, जो महायान की उदार भावना के अनुरूप था । इसके साथ ही भारतीय तत्व भी उसमे विद्यमान हैं । अत उसके माध्यम से हम यह अच्छी प्रकार समझ सकते हैं कि मूलत: भारतीय भूमि मे उत्पन्न यह साधना-विधि किस प्रकार पूर्वेशिया मे जाकर वहा के लोगों की आध्यात्मिक शान्ति का कारण वनी, उनकी सस्कृतियो के जो स्वर्ण-युग है उनको इसने जन्म दिया और किस प्रकार उनकी मानसिक वनावट के अनु-सार यह स्वय भी परिवर्तित हो गई । इस सवके सास्कृतिक फलितार्थ तो है ही, मानव-विज्ञान की दृष्टि से भी परिवर्तन या ठीक कहें तो 'परिणामन' की इस प्रक्रिया का अध्ययन आवश्यक है ।

ध्यान-सम्प्रदाय वौद्ध धर्म का परिपक्वतम फल है । इसे तथागत का हृदय भी कहा गया है, बुद्ध का चित्त भी । सम्प्रदाय का नाम तो इसके साथ पहचान

के लिए लगा है, वास्तव मे यदि विश्व की किसी भी साधना-प्रणाली को सच्चे अर्थों मे 'अ-नाम' कहा जा सकता है, तो यह ध्यान-सम्प्रदाय ही है। मुझे विश्वास है कि हिन्दी मे इस साधना-सम्प्रदाय पर लिखी यह प्रथम पुस्तक मननशील अध्येताओं के प्रसाद का कारण बनेगी और 'ध्यान' का परिचय कराने के साथ-साथ भारतीय मध्ययुगीन गूढवाद—विशेषत: निर्गुण सन्त-मत और योग-मत—के नये सन्दर्भों की खोज करने में भी हमारी सहायता करेगी और उस सम्बन्धी हमारे ज्ञान को बढायेगी।

—भरतसिंह उपाध्याय

# विषय-सूची

पहला परिच्छेद

# बोधिधर्म : ध्यान-सम्प्रदाय के संस्थापक

छठी शताब्दी ईसवी मे एक आदमी हिन्दुस्तान से चीन मे गया। वह अपने साथ न कोई शास्त्र ले गया और न सूत्र। न उसने कोई ग्रन्थ लिखा और न कभी किसी को कोई धर्मोपदेश ही किया। पहले लोगो ने उसे विक्षिप्त समझा और उसकी उपेक्षा की। उसने भी कभी किसी से समझने योग्य भाषा मे बातें नही की। नौ वर्ष तक वह एक मठ मे ध्यान करता रहा और एक दिन बिना किसी से कुछ कहे-सुने चल दिया। लोगों ने देखा कि साधु पर्वतो के मार्ग मे नगे पैर चला जा रहा है और अपना एक जूता हाथ मे लिये है! पता नही वह भारत लौटकर आया या चीन मे ही मर गया। परन्तु इतना मालूम है कि यही वह आदमी है जो चीन और जापान के धार्मिक इतिहास मे अपनी अमिट छाप छोड गया है और जिसने अध्यात्म-साधना की एक ऐसी गतिशील शक्ति पैदा की है जिसका प्रभाव न केवल सम्पूर्ण पूर्वेशिया की सस्कृति, कला, साहित्य, दर्शन और जीवन-विधि पर व्यापक रूप से अकित है, वल्कि जो विचारशील साधको के जगत् मे आज दूर-दूर तक प्रसारगामी हो रहा है।

आर्य बोधिधर्म एक विलक्षण योगी थे। वे एक भारतीय बौद्ध भिक्षु थे जिन्होंने सन् ५२० या ५२६ ई० मे चीन मे प्रवेश किया। दक्षिण भारत के काचीपुरम् के क्षत्रिय (एक अन्य परम्परा के अनुसार ब्राह्मण) राजा सुगन्ध के वे तृतीय पुत्र थे। उनके गुरु का नाम प्रज्ञातर था, जिनसे चालीस वर्ष तक उन्होने बौद्ध धर्म की शिक्षा प्राप्त की। गुरु की मृत्यु के पश्चात् वे उनके आदेश का अनुसरण कर चीन गये। बोधिधर्म ने अपनी यात्रा समुद्र द्वारा की और उसमे कुल तीन वर्ष लगे। वे चीन के दक्षिणी समुद्र-तट पर क्वान्-तन् (केण्टन्) बन्दरगाह मे उतरे। बोधिधर्म बौद्ध भिक्षु थे, परन्तु उनकी आकृति मे सौम्यता न थी और न व्यवहार मे शिष्टता। सभ्य-जगत् के मान-दण्डो से वे ऊपर थे और उन्हें किसी की चिन्ता न थी। उनके रूप मे कुछ विकरालता थी। बढी हुई काली दाढी, भृकुटिया तनी हुई और अन्तर्वेधिनी बडी-बडी आखें! देखने मे बडे कठोर आदमी मालूम पडते थे। लगता था जैसे महाशून्य के गर्भ मे आखें गडाये हुए है। कठोर सकल्प—सत्य-प्राप्ति के प्रयत्न मे अपने समग्र व्यक्तित्व

को छपा देने वाले व्यक्ति का अदम्य सकल्प—उनकी आकृति मे मूर्तिमन्त था । लोगो के पूछने पर उन्होने अपनी आयु १५० वर्ष बताई । भारत से एक वृद्ध भिक्षु आया है, यह सुनकर उत्तरी चीन के तत्कालिक राजा वू-ति ने उनके दर्शन करने की इच्छा प्रकट की । यह उल्लेखनीय है कि बौद्ध धर्म ने इस समय तक चीन मे अपनी जडे जमा ली थी । (दूसरी शताब्दी ईसवी के मध्य-भाग मे ही उसका व्यवस्थित रूप से प्रवेश चीन मे हो गया था) और वू-ति एक श्रद्धावान् बौद्ध उपासक था । उसने बौद्ध धर्म के प्रचार के लिए अनेक कार्य किये थे । अनेक विहार बनवाये थे और सस्कृत बौद्ध ग्रन्थो के अनुवाद करवाये थे । वह अपने पुण्य कार्यों के लिए भिक्षु का अनुमोदन और आशीर्वाद चाहता था । नान्किंग् मे बोधिधर्म की सम्राट् वू-ति से भेंट हुई और दोनो मे इस प्रकार सलाप चला

वू-ति—भन्ते ! मैंने अनेक विहार बनवाये हैं, संस्कृत धर्मग्रन्थो की प्रतिलिपिया करवाई हैं और अनेक लोगो को भिक्षु बनने की अनुमति दी है ।[1] क्या मेरे इन कामो मे कोई पुण्य है ?

बोधिधर्म—बिलकुल कोई नही ।

वू-ति—तब फिर वास्तविक पुण्य क्या है ?

बोधिधर्म—विशुद्ध प्रज्ञा, जो सूक्ष्म, पूर्ण, शून्य और शान्त है । परन्तु इस पुण्य की प्राप्ति इस संसार मे सम्भव नही है ।

वू-ति—पवित्र धर्म के सिद्धान्तो मे सबसे अधिक महत्वपूर्ण कौन-सा है ?

बोधिधर्म—जहा सब शून्यता है, वहा पवित्र कुछ भी नही कहा जा सकता ।

वू-ति—तब फिर मेरे सामने खडा कौन बात कर रहा है ?

बोधिधर्म—मैं नही जानता !

उपर्युक्त सवाद के आधार पर हम बोधिधर्म को रूक्ष स्वभाव का मनुष्य मान सकते हैं । कुछ-कुछ अशिष्ट भी । सम्राट् के प्रति कुछ आदर दिखाना तो दूर, उन्होने उसके पुण्य कार्यों का भी अनुमोदन नही किया । जिन कार्यों को बौद्ध शास्त्रो मे पुण्यकारी बताया गया है, उनको वैसा न बताकर उन्होंने सम्राट् के मन मे बुद्धि-भेद पैदा किया, उसे विभ्रमित किया । धार्मिक राजा की भावनाओ का भी उन्होने कुछ आदर नही किया । बौद्ध धर्म के प्रचार मे भी कुछ दिलचस्पी नही ली । परन्तु वस्तुत. बात ऐसी नही है । बोधिधर्म के उत्तर ऊपर से रूक्ष और अशिष्ट दिखाई देने पर भी सम्राट् के प्रति करुणा से ओतप्रोत हैं

१. उस समय चीन में भिक्षु बनने के लिए राजाज्ञा का लेना जरूरी था ।

और बौद्ध धर्म के उच्चतर सत्य की ओर उसे ले जाने वाले है। उन्होने अपने विलक्षण कठोर ढग मे उसे यही बताया कि दान देना, विहार बनवाना और अन्य पुण्य कार्य करना अधिक महत्वपूर्ण नही हैं, क्योकि ये अनित्य हैं, छाया के समान असत्य है। इस प्रकार अह भाव से सम्राट् को बचाकर शून्यता के उच्च सत्य का उन्होने उसे उपदेश दिया। उन्होने उससे उस अद्वय सत्य की ओर इशारा किया जो पुण्य और पाप, पवित्र और अपवित्र के द्वन्द्वात्मक विचारो से अतीत है।[1] बोधिधर्म के व्यवहार मे एक असाधारण गौरव का भाव है जिसे कोई इच्छाओ वाला मनुष्य या जिसे अपनी सत्य-प्राप्ति पर गहरा विश्वास न हो, एक विदेशी निरकुश सम्राट् के सामने प्रकट नही कर सकता था।

चीनी सम्राट् के साथ अपनी उपर्युक्त भेट के बाद बोधिधर्म ने समझ लिया कि उसे उनसे अधिक लाभ होने वाला नही है और न वह उन्हे समझ ही सकेगा। अत उसके दरबार को छोडकर वे याङ्-त्सी नदी को पार कर उत्तरी चीन के वेई नामक राज्य मे चले गये। यहा उनका अधिकतर समय इस राज्य की राजधानी लो-याङ् के समीप शुग्-शन् पर्वत पर स्थित 'शाश्वत शान्ति' ('श्वा-लिन्') नामक बौद्ध विहार मे बीता। इस विहार का निर्माण पाचवी शताब्दी ईसवी के प्रथम भाग मे किया गया था। बोधिधर्म इस विहार के प्रथम दर्शन करते ही मन्त्र-मुग्ध जैसे हो गये थे। 'नमो' कहते हुए वे हाथ जोडे चार दिन तक इस विहार के सामने खडे रहे। उनका कहना था कि उन्होने कई देशो मे भ्रमण किया है, परन्तु इस प्रकार का भव्य विहार उन्होने कही नही देखा, बुद्ध के देश (भारत) मे भी नही। यही नौ वर्ष तक बोधिधर्म ने ध्यान

---

१ 'छठे धर्मनायक द्वारा भाषित सूत्र' मे उल्लेख है कि एक बार (चीन के) शियु-चाओ प्रदेश के प्रशासक वई ने छठे धर्मनायक (हुइ-नेंग् ६३८-७१३ ई०) से पूछा कि क्या वे जो कुछ सिखाते हैं, वह सब बोधिधर्म के द्वारा सिखाये गए मूल सिद्धान्त ही हैं? इनका उत्तर जब धर्मनायक ने बलपूर्वक 'हा' में दिया, तो उक्त प्रशासक ने उनके सामने सम्राट् वू और बोधिधर्म के इस सलाप को ही लेकर यह प्रश्न रखा कि "अब मेरी समझ में यह बिलकुल नहीं आता कि बोधिधर्म ने ऐसा उत्तर क्यों दिया?" (दान देने आदि में कुछ भी पुण्य नहीं है, ऐसा क्यों कहा?) छठे धर्मनायक ने इसे उसके लिए स्पष्ट किया है। उनके कहने का साराश यह है कि वास्तविक पुण्य का अधिवास 'धर्मकाय' या 'मन के सार' मे है और उसे वही खोजा जाना चाहिए। दान देना, विहार बनवाना आदि चित्त के उल्लासकारी कृत्य हैं और वास्तविक पुण्य नहीं हैं। "जो हमारे धर्मनायक ने कहा उसमें कुछ गलत नहीं है। सम्राट् ही स्वय सच्चे मार्ग को नहीं जानता था।" हुइ-नेंग् के पूरे उत्तर के लिए देखिये 'दि सूत्र ऑव वे लेंग् (हुइ-नेंग्),' पृष्ठ ३९-४०।

किया। उनके ध्यान करने की एक बाह्य विशेषता यह थी कि वे दीवार के सामने मुँह करके ध्यान करते थे। इसलिए चीन मे वे 'पि-कुअन् ब्राह्मण' अर्थात् 'दीवार की ओर ताकने वाले ब्राह्मण' के रूप मे प्रसिद्ध हो गये। यह उल्लेखनीय है कि जिस मठ मे वोधिधर्म ने ध्यान किया, वह आज भी, कुछ भग्न अवस्था मे, विद्यमान है और ध्यान-सम्प्रदाय के भिक्षुओ का एक छोटा सा संघ वहा आज भी निवास करता है।

आचार्य वोधिधर्म ने चीन मे वौद्ध धर्म के ध्यान-सम्प्रदाय की स्थापना की। यह काम उन्होने स्थूल व्यवस्थावद्ध सघ के रूप मे नही, वल्कि चेतना के आन्तरिक धरातल पर किया। उन्होने लम्वे काल तक मौन रहकर चीनी मन का अध्ययन किया, वडी कठोर और निर्मम परीक्षा लेकर कुछ अधिकारी व्यक्तियो को चुना, अपने मन से उनके मनो को, विना कुछ वोले हुए शिक्षित किया, सत्य का सन्देश उनकी चेतना मे प्रेषित किया और जव यह काम हो गया तो स्वय अन्तर्हित हो गये। भारतीय ज्ञान अपने देशकालज व्यक्तित्व को खोकर चीनी मानस मे समा गया। वह चीनी शरीर की धमनियो का रक्त वनकर प्रवाहित होने लगा, उसकी अपनी आध्यात्मिक संस्कृति का अग वन गया। यही काम वाद मे कोरिया और जापान मे हुआ। आचार्य वोधिधर्म के जीवन का कार्य यही है।

वोधिधर्म के शिष्य और उनके प्रथम उत्तराधिकारी का नाम शैन्-क्वाग् था, जिसे अपना शिष्य वनाने के वाद वोधिधर्म ने 'हुइ-के' बौद्ध नाम दिया, जिसका अर्थ है 'ज्ञानी-अधिकारवान्'। शैन्-क्वांग् कनफ्यूशसवाद को मानने वाला एक महापण्डित था। योगी के रूप मे वोधिधर्म की ख्याति सुनकर वह उनसे मिलने के लिए उस विहार मे गया, जहां वोधिधर्म ध्यान करते थे। सात दिन और रात तक वह दरवाजे पर खड़ा रहा, परन्तु वोधिधर्म ने उसे मिलने की अनुमति नही दी। उस दिन नौ दिसम्वर की कडी सर्दी की रात थी और वरफ पड रही थी। परन्तु शैन्-क्वाग् भी संकल्पवान् पुरुष था। सारी रात चौडे मे खडा रहा और जव सवेरा हुआ तो वरफ उसके घुटनो तक जमी हुई थी। फिर भी गुरु ने कृपा नही की। तव शैन्-क्वाग् ने अपनी तलवार से अपनी वाई वाँह काटी और उसे लेकर गुरु के सामने उपस्थित हुआ। वोधिधर्म मठ की एक गुफा मे दीवार की ओर मुख कर ध्यान कर रहे थे। पीछे शैन्-क्वाग् जाकर खडा हो गया, अपनी कटी वाई वाँह को उघाडकर उन्हें दिखाते हुए और यह प्रकट करते हुए कि यदि उसे उनका शिष्यत्व नही मिला तो वह अपने शरीर का भी वलिदान कर देगा। अन्त मे गुरु ने उसकी ओर ध्यान दिया। "तुम

बोधिधर्म और शैन्-क्वाग्



..... तब शैन्-क्वाग् ने अपनी तलवार से अपनी बाईं बाँह काटी और गुरु के सामने उपस्थित हुआ। बोधिधर्म मठ की एक गुफा मे दीवार की ओर मुख कर ध्यान कर रहे थे। पीछे शैन्-क्वाग् जाकर खडा हो गया, अपनी बाईं बाँह को उघाडकर उन्हे दिखाते हुए और यह प्रकट करते हुए कि यदि उसे उनका शिष्यत्व नही मिला तो वह अपने शरीर का भी बलिदान कर देगा।

मुझसे क्या चाहते हो कि मैं तुम्हारे लिए करू ?" उन्होंने उससे पूछा। शैन्-क्वाग् ने बिलखते हुए कहा, "भन्ते ! मुझे मन की शान्ति नही है। मेरे मन को आप कृपा कर शान्त करे।" बोधिधर्म ने कठोरतापूर्वक उसे उत्तर दिया, "अपने मन को निकाल कर यहा मुझे दे। मैं उसे शान्त करूगा।" शैन्-क्वाग् ने और भी रोते हुए कहा, "मैं अपने मन को कैसे निकाल कर आपको दे सकता हू ?" इस पर कुछ नरम होते हुए और उस पर कृपा करते हुए बोधिधर्म ने उससे कहा, "तो मैं तेरे मन को शान्त कर चुका हू।" तत्काल शैन्-क्वाग् को शान्ति अनुभव हुई। उसके सारे सन्देह दूर हो गये। बौद्धिक सघर्ष सदा के लिए मिट गये। बोधिधर्म ने उसे अपना शिष्य बनाया और, जैसा ऊपर कहा जा चुका है, उसे 'हुइ-के' नाम दिया। हुइ-के ध्यान-सम्प्रदाय के चीन मे द्वितीय धर्मनायक हुए। बोधिधर्म के पास जो कुछ था, वह सब उन्होने हुइ-के को दे दिया। अब सब काम चीनियो को चीनियो के लिए करना था। चीनी परम्परा मे सुरक्षित लेखो के अनुसार बोधिधर्म ने अपने शिष्य हुइ-के से कहा था, "मै भारत से इस पूर्वी देश मे आया हू और मैंने देखा है कि इस चीन देश मे मनुष्य महायान बौद्ध धर्म की ओर अधिक प्रवण हैं। मैंने दूर तक समुद्री यात्रा की है और मैं रेगिस्तानो मे भटका हू, केवल इस उद्देश्य के लिए कि मुझे कही अधिकारी व्यक्ति मिले जिन्हें मैं अपना अनुभव प्रेषित कर सकू। जब तक मुझे इसके उपयुक्त अवसर न मिले मैं मौन रहा, जैसे कि मैं बोलने मे असमर्थ गूगा होऊ। अब मुझे तुम मिल गये हो। मैं तुम्हें यह दे रहा हू और मेरी इच्छा अन्ततः पूरी हो चुकी है।"

उपर्युक्त विवरण के अतिरिक्त हमे बोधिधर्म के जीवन और व्यक्तित्व के सम्बन्ध मे अधिक कुछ ज्ञात नही है। कहा जाता है कि चीन से प्रस्थान करने से पूर्व उन्होने अपने शिष्यो को बुलवाया और उनसे कहा, "अब मेरे जाने का समय आ गया है और मैं यह जानना चाहता हू कि तुम्हारी प्राप्तिया क्या हैं ?" सबसे पहले ताओ-फु नामक उनका शिष्य उनके सामने आया और बोला, "मेरी समझ मे सत्य विधि और निषेध दोनो से परे है। सत्य के सचरण का मार्ग यही है।" इस पर बोधिधर्म ने उससे कहा, "तुम्हे मेरी त्वचा प्राप्त है।" इसके बाद भिक्षुणी त्सुग्-चिह् आई और बोली, "जैसा मैं समझती हू, सत्य का केवल एक बार दर्शन होता है, फिर कभी नही।" बोधिधर्म ने उससे कहा, "तुम्हे मेरा मास प्राप्त है।" ताओ-यू नामक एक अन्य शिष्य इसके बाद बोधिधर्म के सामने आया और बोला, "चारो महाभूत शून्य और असत् हैं और इसी प्रकार पंचस्कन्ध ( रूप, वेदना, सज्ञा, सस्कार और विज्ञान ) भी। मेरी

दृष्टि मे सत् रूप मे ग्रहण करने योग्य कोई वस्तु नही है ।" बोधिधर्म ने उससे कहा, "तुम्हें मेरी हड्डिया प्राप्त हैं ।" अन्त मे हुइ-के आये । उन्होने विनम्रता-पूर्वक गुरु को प्रणाम किया और अपने स्थान पर चुपचाप खडे रहे । बोले कुछ नही । बोधिधर्म ने अपने इस शिष्य से कहा, "तुम्हे मेरी चर्बी प्राप्त है ।"

इसके बाद ही बोधिधर्म अन्तर्धान हो गये और किसी को पता नही कि वे कहा गये या उनका क्या हुआ ? अन्तिम बार जिन लोगो ने उन्हे देखा उनका यही कहना था कि वे नगे पैर त्सुग्-लिग् पर्वत-श्रेणी (चीन को मध्य-एशिया से विभक्त करने वाली पर्वत-माला) मे होकर पश्चिम (भारत) की ओर जा रहे थे और अपना एक जूता हाथ मे लिये थे । इन लोगो के कहने पर बाद मे लो-याङ् मे बोधिधर्म की मानी जाने वाली समाधि खोली गई, परन्तु उसमे एक जूते के अलावा और कुछ न मिला । ध्यान-सम्प्रदाय के एक प्राचीन इतिहास-ग्रथ मे कहा गया है, "नौ वर्ष तक वह रहा और किसी ने उसे जाना नही । एक जूता हाथ मे लेकर वह चुपचाप, बिना किसी समारोह के, अपने घर चला गया ।" कुछ लोगो का कहना है कि बोधिधर्म चीन से लौटकर भारत वापस आये थे । जापान मे कुछ का यह भी विश्वास है कि वे चीन से जापान गये, जहा नारा के समीप कतयोक-यामा नगर मे उन्हें एक आतुर भिखारी के रूप मे देखा गया । एक किंवदन्ती यह भी है कि चीन मे ही उन्हे किसी ने ईर्ष्यावश विष देकर मार डाला ।

बोधिधर्म अपने पीछे चीन और जापान के धार्मिक इतिहास मे एक अमर जिज्ञासा छोड गये हैं कि पश्चिम (भारत) से उनके चीन आने का उद्देश्य क्या था ? इसे दूसरे शब्दो मे यो भी रक्खा जा सकता है कि उनका आध्यात्मिक सन्देश क्या है ? ध्यान-सम्प्रदाय के इतिहास मे अनेक बार हम ध्यानी शिष्यो को अपने गुरुओ से यह प्रश्न पूछते देखते हैं और इसके जो उत्तर दिये गये हैं, उनका निष्कर्ष केवल यही है कि यह एक अत्यन्त अगम और अगाध मर्म है ।

बोधिधर्म ने कोई ग्रथ नही लिखा । परन्तु ध्यान-सम्प्रदाय के दो इतिहास-ग्रंथो मे उनके कुछ वचनो और उपदेशो का उल्लेख है । ये दो ग्रन्थ हैं ताओ-हुआन् लिखित 'प्रमुख भिक्षुओ के सस्मरणो के अवशेष' जिसकी रचना सन् ६४५ ई० मे हुई तथा ताओ-यूआन् लिखित 'धर्म-दीप-प्रेषण अभिलेख' या सक्षेप मे 'दीप-प्रेषण', जिसका रचनाकाल सन् १००४ ई० है । इन दोनो ग्रथो मे बोधिधर्म के द्वारा दिये गये कुछ प्रवचन सगृहीत हैं । विशेषत 'आत्मा की शान्ति पर' और 'चार कृत्यो पर ध्यान' शीर्षक प्रवचन प्रामाणिक रूप से बोधिधर्म के द्वारा दिये गये माने गये हैं और कुछ थोडे-बहुत अन्तर से दोनो

उपर्युक्त इतिहास-ग्रन्थो मे पाये जाते हैं। जापान मे एक पुस्तक 'शोशित्सु के छह निबन्ध' ('शोशित्सु रोकुमोन शु'—चीनी भाषा मे जिसका उच्चारण है "शाओ-शिह् ल्यु-मेन्-ची') शीर्षक से प्रचलित है जिसमे शोशित्सु (बोधिधर्म, ध्यान-सम्प्रदाय के प्रथम धर्मनायक) के छह निबन्ध सगृहीत माने जाते है। सुजुकी की राय है कि इस पुस्तक मे असन्दिग्ध रूप से बोधिधर्म के कुछ वचन पाये जाते हैं, परन्तु सब निबन्ध बोधिधर्म के नही है। सुजुकी के मतानुसार इस पुस्तक का प्रणयन तग्-काल (६१६-६०५ ई०) मे हुआ, जबकि ध्यान-सम्प्रदाय का प्रभाव चीन मे बढने लगा। बोधिधर्म के प्रवचनो से सम्बन्धित एक अन्य रचना का भी हमे यहा उल्लेख कर देना चाहिये। वर्तमान शताब्दी के आरम्भ मे चीन के तुन्-हुआड् नामक नगर के प्रसिद्ध ध्वसावशिष्ट 'सहस्रबुद्ध-गुहा-विहार' मे हस्तलिखित प्रतियो का एक अमूल्य भाण्डार मिला था। उसमे एक प्रति बोधिधर्म के द्वारा दिये गये प्रवचनो से सम्बन्धित भी है, जिसमे बोधिधर्म के शिष्यो के कुछ प्रश्न और बोधिधर्म के द्वारा दिये गये उनके उत्तर खण्डित रूप मे निहित हैं। इसे टिप्पणियो के रूप मे बोधिधर्म के शिष्यो ने लिखा था। इस समय यह प्रति पी-पिग् के राष्ट्रीय पुस्तकालय मे सुरक्षित है।[1]

---

१ इसके कुछ अंशो को न्योजेन सेजाकि ने प्रथम बार चीनी भाषा से अंग्रेजी मे अनुवादित किया है, जिन्हें आर० एस० मेकेण्डलेस के साथ लिखी उनकी पुस्तक 'बुद्धिज्म एड जेन' (पृष्ठ ७३-८४) में देखा जा सकता है।

## दूसरा परिच्छेद

# ध्यान-सम्प्रदाय का इतिहास

ध्यान बौद्ध धर्म का हृदय है। स्वय भगवान् बुद्ध एक ध्यानी महात्मा थे। उनके महापरिनिर्वाण के बाद लोग उनकी याद अधिकतर एक ध्यानी महात्मा के रूप मे ही करते थे। अनवरत रूप से धर्मोपदेश करते हुए और लोगो के बीच मे विचरण करते हुए भी भगवान् सदा ध्यान मे स्थित रहते थे। ध्यान उनकी दिनचर्या का सबसे प्रमुख अंग था। कभी-कभी महीनो और सप्ताहो भर के लिए वे अपने शिष्यो से भी अलग हो जाते थे और इस समय उनसे कोई नही मिल सकता था। कोसल देश के इच्छानंगल ब्राह्मण-ग्राम मे तथा वैशाली की महावन-कूटागारशाला मे बुद्ध ने इस प्रकार कुछ समय एकान्त ध्यान मे बिताया था। अनेक बार दर्शनार्थी आगन्तुको को हम यह कहकर लौटाये जाते या ठहराये जाते देखते हैं कि "भगवान् इस समय ध्यान मे हैं, यह समय उनसे मिलने का नही है।" बुद्ध के जीवन का विश्लेषण करके देखा जाय तो पता लगता है कि उसका सब कुछ ध्यान ही है। बुद्ध और ध्यान अलग-अलग कर देखे ही नही जा सकते।

त्रिपिटक मे बुद्ध के ध्यानी जीवन के अनेक चित्र विद्यमान है। कभी सूने घरो मे, कभी वृक्ष-मूलो मे, कभी नदी-तट पर, कभी पर्वत-पृष्ठ पर, कभी खुले मैदान मे, कभी दोपहर की कडी गर्मी मे तो कभी अति प्रात. ही, कभी सघन अन्धकार वाली अर्द्ध रात्रि मे जब रिमझिम वर्षा भी हो रही हो, तो कभी चादनी मे, कभी ग्राम या निगम से बाहर वन-प्रस्थ मे, तो कभी कुन्दी लगे विहार के अन्दर, कभी वर्षा के समय किसी बिना छाई कुटिया मे, तो कभी श्मशान मे ही, हम बुद्ध को ध्यानावस्था मे बैठे या चक्रमण करते अनेक बार देखते हैं। दो-एक बार के प्रसग तो भुलाये ही नही जाते। एक बार मगध के अन्धकविन्द नामक गाव के बाहर खुले मैदान मे, काली अधियारी रात मे, हमने बुद्ध को ध्यान मे बैठे देखा है, जबकि रिमझिम वर्षा भी हो रही थी। एक दूसरे अवसर पर हमने बुद्ध भगवान् के दर्शन मही (गण्डक) नदी के किनारे एक कुटिया मे किये हैं, जहा वे एक रात भर के लिए ठहरे थे। कुटिया खुली थी, उस पर छप्पर नही था और वर्षाकालीन बादल आकाश मे छाये हुए थे। वह

ध्यानस्थ बैठे थे। एक अन्य प्रसंग तो और भी रोमहर्षक है। भगवान् एक बार आतुमा के भुसागार (भूसे के घर) मे ठहरे हुए थे। इसी समय भयकर वर्षा हुई और बादलो की गडगडाहट के साथ बिजली कडककर उस भुसागार के द्वार के सामने बुद्ध के पास ही गिरी जिससे दो भाई किसान और उनके चार बैल मर गये। परन्तु बुद्ध ने न बादलो की घोर गडगडाहट सुनी और न बिजली का कडक कर गिरना ही देखा, जबकि वे भुसागार के द्वार के पास ही पूर्ण जाग्रत अवस्था मे ध्यान मे टहल रहे थे। इतनी ध्यान की एकाग्रता और मन को शान्त रखने की उनकी शक्ति थी।

बुद्ध का पूरा जीवन ही एक सतत समाधि था। कहा गया है कि चित्त की जिस अवस्था से उन्होने बोधि-प्राप्ति के समय विहार किया, उसी से वे अपने शेष जीवन मे भी विहार करते रहे।

भगवान् बुद्ध का पहला ध्यान एक जामुन के पेड के नीचे हुआ था, जबकि वे अल्पवयस्क बालक ही थे। बाद मे उन्होने ध्यान के द्वारा ही बोधि प्राप्त की। निर्वाण भी बुद्ध ने ध्यान की विभिन्न अवस्थाओ मे सचरण करते हुए ही प्राप्त किया। कहा गया है कि बुद्ध कभी ध्यान से रिक्त नही रहते थे। उठते, बैठते, सोते, जागते, बात करते, तथागत सदा ध्यान मे रहते हैं, ऐसा त्रिपिटक मे अनेक बार कहा गया है।

जिस धर्म का बुद्ध ने उपदेश दिया, उसका भी अभ्यास बिना ध्यान के कोई नही कर सकता। जिस प्रकार बिना प्रार्थना या नाम-स्मरण के भक्ति की साधना छूछी है, उसी प्रकार बिना ध्यान के बौद्ध धर्म का कोई अर्थ नही है। बिना ध्यान किये कोई बौद्ध नही होता, जिस प्रकार बिना नाम-स्मरण के कोई वैष्णव या भक्त नही है। बुद्ध को जो कुछ कहना है या उपदेश करना है वह सब जब वे कर चुकते हैं, तो अपने शिष्यो से अन्त मे कहते हैं, "शिष्यो के हितैषी शास्ता को अपने शिष्यो पर दया करके जो करना चाहिये, वह मैंने कर दिया। अब भिक्षुओ! यह (सामने) वृक्षो की छाया है, ये एकान्त घर हैं। भिक्षुओ! ध्यान करो। प्रमाद मत करो। देखना, पीछे मत पछताना। यही हमारी अनुशासना है।" यह अन्तिम बात है जिसे बुद्ध कहते हैं। इसके बाद वे चुप हो जाते हैं। इसलिये बौद्ध साधको के लिए ध्यान ही एकमात्र करणीय कार्य है जिसे करने के लिए बुद्ध अन्तिम रूप से आदेश देते है। ध्यान करना ही बुद्ध-कार्य करना है। ध्यान बुद्ध-उपदेशो का उपसहार है।

त्रिपिटक मे ऐसे अनेक प्रसग आते है जिनसे विदित होता है कि ध्यान से परम कर्तव्य भगवान् अपने शिष्यो के लिए और कुछ नही मानते थे। ध्यानी

भिक्षुओं के तो वे प्रशसक थे ही, कुछ न कुछ ध्यान के अभ्यास की अपेक्षा वे उनसे भी रखते थे जो अपनी गोद में बाल-बच्चों को खिलाते हैं। जिस प्रकार पालथी मारकर गर्दन को सीधी रख, उनके गृह-त्यागी, विरक्त शिष्य मैत्री, करुणा, मुदिता और उपेक्षा से अशेष जगत् को आप्लावित करते हुए उच्च ध्यान-समापत्तियों को प्राप्त करते थे, उसी प्रकार उनके अनेक श्रद्धावान् उपासक, गृहस्थ स्त्री-पुरुष, बुद्ध, धर्म और संघ की शरण में अपने को अर्पित करते हुए अपनी चित्त-विशुद्धि के लिए प्रयत्नशील होते थे। अपने शिष्यों की योग्यताओं और आवश्यकताओं के अनुरूप बुद्ध उन्हें ध्यान के विषय भी दिया करते थे, जिन्हें 'कर्मस्थान' (पालि, कम्मट्ठान) कहकर पुकारा गया है। इस प्रकार के अनेक कर्मस्थानों को पालि त्रिपिटक से सगृहीत किया जा सकता है और वे विश्व के साधनात्मक साहित्य की एक सप्रहर्षक और मन को सहसा ऊपर उठाने वाली वस्तु होगे। ध्यान-सम्प्रदाय को ध्यान में रखते हुए मैं यहां केवल उनमें से दो का नाम-निर्देश भर कर देना चाहता हू—चूल पन्थक को दिया गया बुद्ध-उपदेश, जो थेरगाथा, उसकी अट्ठकथा और 'विसुद्धिमग्ग' के बारहवे परिच्छेद में देखा जा सकता है और बाहिय दारुचीरिय को दिया गया उनका उपदेश जो 'उदान' के बोधि-वर्ग में निहित है। कितनी जल्दी बुद्ध मनुष्यों को ज्ञान-दीप्त कर देते थे, कितने सरल और अल्प शब्दों में वे जीवन-व्यापी परिवर्तन कर डालते थे, मानव की चेतना को कहा से कहा ले जाते थे, इसे देखना हो तो इन दो उपदेशों में देखना चाहिये।

ऊपर के विवरण से स्पष्ट है कि कितना भारी महत्व बुद्ध ध्यानाभ्यास को देते थे। उनकी शिक्षा में वस्तुत. क्रमिक विधान था, जिसकी तीन उत्तरोत्तर भूमिया थीं, शील, समाधि (ध्यान) और प्रज्ञा। शील (सदाचार) के बाद समाधि (ध्यान) और समाधि के अभ्यास से प्रज्ञा (अन्तर्ज्ञान का उत्कृष्टतम रूप, परम ज्ञान) की प्राप्ति। इतना ही वस्तुत बौद्ध धर्म है। आचार्य बुद्धघोष ने अपने प्रसिद्ध ग्रन्थ 'विसुद्धिमग्ग' में शील, समाधि और प्रज्ञा के अभ्यास के रूप में पूरे बुद्ध-मन्तव्य का विश्लेषण किया है और ध्यान (समाधि) का सविस्तर विवरण दिया है। त्रिपिटक और अनुपिटक साहित्य का वस्तुत कोई ग्रन्थ ही नहीं है जो ध्यान के बारे में कुछ न कुछ न कहता हो, क्योंकि यह बुद्ध-शासन का सार ही है। क्या स्थविरवाद, क्या महायान, सभी एकान्त रूप से ध्यान के महत्व को स्वीकार करते हैं। जिसने जीवन में सदाचार (शील) का विकास नहीं किया है, उसका चित्त समाधि को प्राप्त नहीं कर सकता और जिसे चित्त की समाधि प्राप्त नहीं है, वह प्रज्ञा की अधिगति से भी दूर है।

विना ध्यान के प्रज्ञा नही है और विना प्रज्ञा के ध्यान नही है। साधना की यह भूमिका बौद्ध धर्म के सभी रूपो को मान्य है। अत सभी ने शास्ता के द्वारा सिखाई गई ध्यान-पद्धति का विकास अपनी-अपनी धातु और प्रकृति के अनुसार किया है। शमथ और विदर्शना की भावना सब वुद्ध-पुत्रो की सामान्य विचरण-भूमि है। सभी बौद्ध साधक, चाहे वे किसी सम्प्रदाय के हो, प्रमुख रूप से ध्यानी हैं, ध्यान के अभ्यासी है। ध्यान उनकी पैतृक सम्पत्ति है, सामान्य विचरण-भूमि है।

इस प्रकार ध्यान की महिमा जवकि वौद्ध धर्म के सभी रूपो मे सुरक्षित है, 'ध्यान' नाम से एक विशिष्ट वौद्ध सम्प्रदाय की स्थापना और विकास चीन और जापान की धर्म-साधना की एक विशेषता है, जिसका वहा बीजारोपण करने वाले, जैसा हम पहले देख चुके हैं, योगी वोधिधर्म थे। भारतीय वौद्ध धर्म के लिखित इतिहास मे हमे उसके किसी ध्यान-सम्प्रदाय का उल्लेख नही मिलता। न तो अशोक के काल तक उत्पन्न अष्टादश निकायो मे उसका कही उल्लेख है और न उत्तरकालीन वौद्ध दार्शनिक सम्प्रदायो मे उसके अस्तित्व के कही चिह्न हैं, यद्यपि योगाचार (जिसका अर्थ ही योग का आचार या अभ्यास है) मत उसी की तरह योग (ध्यान) की साधना पर अवलम्बित था। अशोक के काल तक उत्पन्न अष्टादश निकायो मे अवश्य हमे महाशून्यतावादी वेतुल्यको के एक सम्प्रदाय का उल्लेख मिलता है, जिनके मत का खण्डन 'कथावत्थु' मे किया गया है। ये लोग महाशून्यतावादी तो थे ही, सघ को दान आदि देने मे भी ये पुण्य नही मानते थे, ऐसा 'कथावत्थु' से प्रकट होता है।[1] अव हम जानते है कि वोधिधर्म ने चीनी सम्राट् के दानादि कृत्यो को 'पुण्य' नही माना था, वल्कि कहा था कि वास्तविक 'पुण्य' महाशून्यता है जिसकी उपलब्धि इस सापेक्ष जगत् मे सम्भव नही है। वोधिधर्म के उक्त कथन की व्याख्या करते हुए छठे धर्मनायक (हुइ-नेंग्) ने कहा है कि वास्तविक 'पुण्य' की स्थिति 'धर्मकाय' मे है, 'मन के सार' मे है, शून्यता मे है। दान आदि देना 'पुण्य' नही है, वल्कि वे केवल चित्त मे उल्लास पदा करने वाले कृत्य हैं, जिनसे 'पुण्य' को पृथक् समझना चाहिये।[2] जिन्हे हम गलती से पुण्य कह देते हैं, वे वास्तव मे सास्रव है (आस्रव-सहित), मलीन है, दूषित हैं, और सोपाधिक हैं अर्थात् पुनर्जन्म को प्राप्त

---

१ देखिये लेखक का 'पालि साहित्य का इतिहास' (द्वितीय सस्करण) के पाचवे अध्याय में अभिधम्म-पिटक के अन्तर्गत 'कथावत्थु' का विवेचन।

२. देखिये 'दि सूत्र ऑव वे-लेंग् (हुइ-नेंग्)', पृष्ठ ३९-४०।

कराने वाले है, यह विचार 'छठे धर्मनायक द्वारा भाषित सूत्र' मे वार-वार आता है। अतः इस लेखक को यह स्पष्ट लगता है कि 'कथावत्थु' मे जिन महा-शून्यतावादी वेतुल्यको के मत का निराकरण किया गया है, उनसे कुछ न कुछ विशेष सम्बन्ध ध्यान-सम्प्रदाय के पूर्वरूप का अवश्य होना चाहिये और यह तो निश्चित ही है कि वेतुल्यक (वैपुल्य) सम्प्रदाय के अनुयायी ही महायान के जन्मदाता हैं, जिसकी ही एक शाखा ध्यान-सम्प्रदाय है।[१] इस प्रकार यद्यपि पृथक् ध्यान-सम्प्रदाय की विद्यमानता के लिखित प्रमाण हमे वौद्ध धर्म के भारतीय इतिहास मे नही मिलते, परन्तु उसकी परम्परा बुद्ध-काल से ही भारत मे अवश्य चली आ रही थी, इसके कुछ क्षीण साक्ष्य हमे पालि साहित्य मे भी मिलते हैं और उसके मूल उपदेष्टा भगवान् बुद्ध ही माने जाते थे, ऐसा हम ध्यान-सम्प्रदाय के इतिहास के आधार पर तो कह ही सकते है, जैसा हम अभी आगे देखेंगे।

ध्यान-सम्प्रदाय की उत्पत्ति की कथा वड़ी मनोरजक है और उन लोगो के लिए विशेष लक्ष्य करने की है जो 'सन्ध्या भाषा' या 'सन्धा भाषा' के मर्म को समझना चाहते हैं। कहा गया है कि एक बार भगवान् बुद्ध मगध के गृध्रकूट पर्वत पर अपने शिष्यो से घिरे हुए बैठे थे और उपदेश आरम्भ करना ही चाहते थे कि इतने मे उनका एक गृहस्थ शिष्य (जिसे ब्रह्मराज कहकर पुकारा गया है) उनके पास आया और प्रणाम करने के वाद उसने एक सुनहरे रङ्ग के फूल को, जिसे कुम्भल या उत्पल बताया गया है, उन्हे अर्पित किया और उनसे उपदेश आरम्भ करने की प्रार्थना की। बुद्ध ने कोई उपदेश नही दिया, वल्कि केवल उस पुष्प को हाथ मे लेकर वे उसकी ओर देखने लगे। बुद्ध की इस चेष्टा का अभिप्राय उनका कोई शिष्य नही समझ सका। केवल महाकाश्यप उसे देखकर मुस्कराये और सम्मतिसूचक उन्होने अपना सिर हिला दिया। इससे उन्होने यह प्रकट कर दिया कि उन्होने तथागत के गूढ अभिप्राय को समझ लिया है। जब सभा विसर्जित हो गई तो भगवान् बुद्ध ने एकान्त मे महाकाश्यप को बुलाया और कहा, "मैं धर्म-चक्षु का स्वामी हू, जो अगोचर सत्य और परम गुह्य ज्ञान है। महाकाश्यप! इस क्षण मैं तुम्हे उसे देता हूं।" इस प्रकार तथागत ने अपने ज्ञान को महाकाश्यप के मन मे सप्रेषित कर दिया। यही बौद्ध धर्म के ध्यान-सम्प्रदाय की उत्पत्ति हो गई।

महाकाश्यप ने इस धर्म-चक्षु को आनन्द को संप्रेषित किया। जिस गूढ अभिप्राययुक्त वाणी से उन्होने यह किया, यह भी देखने योग्य है। आनन्द ने

१ देखिये उपर्युक्त पद-सकेत १ के समान।

एक बार महाकाश्यप से पूछा, "भन्ते ! चीवर और भिक्षापात्र के अलावा और क्या वस्तु है जिसे आपने बुद्ध से पाया ?" महाकाश्यप ने इसके उत्तर मे केवल कहा "हे आनन्द !" इस पर जब आनन्द ने "हा" कहा, तो महाकाश्यप ने फिर उनसे कहा, "आनन्द ! दरवाज़े पर लगे झडे को नीचा कर दो।" इतना सुनना था कि आनन्द के हृदय मे ज्ञान का प्रकाश कौंध गया और उनकी ताली लग गई। इस प्रकार धर्म की मुहर महाकाश्यप से आनन्द को प्रेषित कर दी गई।

महाकाश्यप ने आनन्द को झडे को नीचा करने का आदेश दिया। इसका क्या अभिप्राय है ? विहार के दरवाजे पर झडे का फहराना वहा निरन्तर धर्म-प्रवचन होते रहने का सूचक है। अत उसको नीचा करने का अभिप्राय है शाब्दिक प्रवचन को बन्द कर देना और गहरे रूप से अपने अन्दर के जगत् मे लीन हो जाना। यही गूढ सन्देश था जिसे महाकाश्यप ने आनन्द को प्रेषित किया।

इस प्रकार बुद्ध के उद्गम से निकल कर ध्यान-सम्प्रदाय के ज्ञान की यह धारा क्रमश. महाकाश्यप और आनन्द मे होकर गुरु-शिष्य क्रम से निरन्तर वहती चली गई और भारत मे बोधिधर्म इसके अट्ठाईसवें और अन्तिम गुरु हुए। ध्यान-सम्प्रदाय के इतिहास-ग्रन्थो मे इन अट्ठाईस धर्माचार्यो के नाम सुरक्षित है, जो महाकाश्यप से आरम्भ कर इस प्रकार हैं

| | |
|---|---|
| १. महाकाश्यप | १३. भिक्षु कपिमाल |
| २. आनन्द | १४ नागार्जुन |
| ३. शाणवास | १५. काणदेव |
| ४. उपगुप्त | १६. आर्य राहुलत |
| ५ धृतक | १७. संघनन्दी |
| ६. मिच्छक | १८. सघयशस् |
| ७ वसुमित्र | १९. कुमारत |
| ८. वुद्धनन्दी | २०. जयत |
| ९. वुद्धमित्र | २१. वसुवन्धु |
| १०. भिक्षु पार्श्व | २२. मनुर |
| ११. पुण्ययशस् | २३. हक्लेनयशस् (या केवल हक्लेन) |
| १२. अश्वघोष | २४. भिक्षु सिंह |

२५ वाशमित      २७. प्रज्ञातर
२६ पुण्यमित्र      २८ वोधिधर्म[१]

उपर्युक्त अट्ठाईस गुरुओ या धर्मनायको की कुछ गाथाएं भी चीनी अनुवादो के रूप में मिलती है जिनके द्वारा उन्होंने अपने उत्तराधिकारी शिष्यो को प्रबुद्ध किया। दीक्षा देते समय प्राय प्रत्येक धर्मनायक अपने शिष्य के सामने इन शब्दो का उच्चारण करता था, "अब यह धर्म-चक्षु मैं तुम्हे दे रहा हूं। तुम इसकी पूरी तरह रखवाली करना और इसके बारे मे मानसिक सावधानी वरतना।" इसके बाद वह अपनी कुछ गाथाए कहता था। यहां दो-एक धर्म-नायको की गाथाओ को दे देना आवश्यक होगा। पाचवें धर्मनायक धृतक ने अपने शिष्य मिच्छक को गुह्य ज्ञान की दीक्षा देते हुए यह गाथा कही थी :

"मन के अन्तिम सत्य को वेधो,
फिर न वस्तुए हैं और न अ-वस्तुए ही;
बुद्ध और अ-बुद्ध दोनो समान हैं;
न मन है और न वस्तुएं ही।"

बाईसवे धर्मनायक मनुर ने यह गाथा कही .

"मन दस हजार वस्तुओ के साथ सचरण करता , है
सचरण करते हुए भी यह शान्त है;
जब यह (मन) सचरण करे तो इसके सार को देखो,
फिर न सुख है और न दु.ख।

---

१ ध्यानी गुरुओं की यह परम्परा 'छठे धर्मनायक द्वारा भाषित सूत्र' के अनुसार है। देखिये 'दि सूत्र ऑव वे-लेंग् (हुइ-नेंग्)' (लुजाक एण्ड कम्पनी, १९४४), पृष्ठ १२०-१२१। सुजुकी ने ध्यान-परम्परा के २८ धर्मगुरुओं के नाम देते हुए शाक्यमुनि से आरम्भ किया है, अर्थात् उन्हें प्रथम धर्मगुरु माना है, और अट्ठाईसवे धर्मगुरु को वोधिधर्म के रूप मे ही दिखाया है। वीच में वसुमित्र को छोड दिया है। शेष आचार्यों के नाम और क्रम समान हैं। देखिए 'एसेज इन जेन बुद्धिज़्म, फ़र्स्ट सीरीज, पृष्ठ १७० (राइडर, १९५८)। सुजुकी ने यह निर्दिष्ट नहीं किया है कि उन्हो ने अपनी सूचना किस स्रोत से ली है। वस्तुत· 'छठे धर्मनायक द्वारा भाषित सूत्र' ही इस सम्बन्ध मे सबसे अधिक प्रामाणिक माना जा सकता है। अत· शाक्यमुनि के अलावा २८ आचार्य ध्यान-सम्प्रदाय के भारत मे हुए, जिनमें वोधिधर्म अन्तिम (अट्ठाईसवें) थे, यही मानना उचित लगता है। योका टेशी (यु ग्-चिआ-त-शिह) के 'वोधि-गीत' में भी महाकाश्यप को प्रथम धर्म नायक बताया गया है। वैसे भी बुद्ध को धर्मगुरुओं से ऊपर रखना ही ठीक है। शाक्यमुनि 'ध्यान' के ही नहीं, अन्य सब वौद्ध सम्प्रदायों के भी मूल स्रोत हैं और उन सबसे ऊपर भी।

जैसा हम पहले देख चुके हैं, ध्यान-सम्प्रदाय के भारत मे अट्ठाईसवें और अन्तिम धर्मनायक बोधिधर्म चीन मे ध्यान-सम्प्रदाय के प्रथम धर्मनायक हुए। ध्यान-सम्प्रदाय का निश्चित रूप और क्रमिक विकास हमे इसी समय से मिलना शुरू होता है।

सस्कृत 'ध्यान' (पालि, झान) शब्द की चीनी अनुलिपि 'चान्' या 'छान्' है और 'त्सुग्' चीनी भाषा मे 'सम्प्रदाय' को कहते हैं। अत' ध्यान-सम्प्रदाय चीनी भाषा मे 'चान्-त्सुग' या 'छान्-त्सुग' के नाम से प्रसिद्ध है। इसी प्रकार 'ध्यान' शब्द की जापानी अनुलिपि 'ज़-ज़ेन्' या सक्षेप मे 'जेन्' है और 'सम्प्रदाय' का पर्यायवाची शब्द जापानी भाषा मे 'शू' है। इसलिए 'ज़ेन्-शू' नाम से ध्यान-सम्प्रदाय जापान मे प्रसिद्ध है।

बोधिधर्म को उनके सक्षिप्त नाम 'धर्म' से भी अक्सर चीन और जापान मे पुकारा जाता है, जिसके चीनी और जापानी रूप हैं क्रमश 'दरम' और 'त-मो'। बोधिधर्म ने चीन मे अपना प्रथम शिष्य और उत्तराधिकारी हुइ-के (४८६-५९३ ई०) को बनाया। अत हुइ-के चीन मे ध्यान-सम्प्रदाय के द्वितीय धर्मनायक हुए। पूरे ध्यान-सम्प्रदाय की परम्परा मे वे उन्तीसवें धर्म-नायक माने जायेंगे। इनके सम्बन्ध मे हम पहले कह चुके हैं कि बोधिधर्म के शिष्य होने से पूर्व वे कनफ्यूशसवाद को मानने वाले एक महापण्डित थे। स्वभावत वे चीनी साहित्य और सस्कृति के मर्मज्ञ विद्वान् थे। बौद्ध साहित्य का भी अगाध ज्ञान उन्होने प्राप्त कर लिया। परन्तु अपनी विद्वत्ता का उन्हे तनिक भी अभि-मान न था। इतने विनम्र और सकोची थे कि अपनी कुटिया से बाहर ही बहुत कम निकलते थे। पहले तो बहुत समय तक उन्होने कोई धर्मोपदेश ही नही दिया, परन्तु बाद मे अधिकतर निचले वर्ग की जनता मे, कुछ धर्मोपदेश करने लगे। धीरे धीरे उनका प्रभाव बहुत बढ गया। इसे देखकर सामन्त वर्ग को चिन्ता होने लगी और उन पर यह अभियोग लगाया गया कि वे मिथ्या सिद्धान्तों का प्रचार कर रहे हैं। बौद्ध धर्म, कनफ्यूशसवाद और ताओ-मत का समन्वय चीन मे धीरे-धीरे हुआ, परन्तु प्रारम्भिक अवस्था मे और कभी-कभी बाद मे भी, बौद्ध धर्म को एक विदेशी धर्म बताकर उसकी अवमानना की गई और बौद्ध धर्म को स्वीकार करने वालो को कड़े दण्ड भी सहने पडे। हुइ-के को भी इसका शिकार होना पडा। मिथ्या सिद्धान्तो के प्रचार के अभियोग मे उन्हे मृत्यु-दण्ड सुना दिया गया। हुइ-के ने कचहरी मे अपने को निर्दोष प्रमाणित करने का कोई प्रयत्न नही किया, बल्कि यह कहकर कि कर्म के नियम के

अनुसार उन्हे अपने एक पूर्व ऋण को चुकाना ही है, उन्होने शान्तिपूर्वक मृत्यु का वरण कर लिया। इस समय उनकी अवस्था १०७ वर्ष की थी।

मरने से पूर्व हुइ-के ने अपना चीवर और भिक्षापात्र सेग्-त्सन् नामक भिक्षु को देकर उसे अपना उत्तराधिकारी बनाया। सेग्-त्सन् इस प्रकार ध्यान-सम्प्रदाय के चीन मे तृतीय धर्मनायक हुए और पूरे 'ध्यान' की परम्परा मे तीसवें।

सेग्-त्सन् की हुइ-के के साथ हुई प्रथम भेट का उल्लेख कर देना भी यहा आवश्यक होगा। जिस समय प्रथम बार सेंग्-त्सन् हुइ-के से मिलने गये तो उन्होने उनसे पूछा था, "बुद्ध क्या है?" इसका उत्तर हुइ-के ने यह कहकर दिया कि "मन ही बुद्ध है।" यह बात ध्यान-सम्प्रदाय के अन्य अनेक आचार्यों ने भी कही है और उनकी साधना को समझने के लिए इसका आधारभूत महत्व है। सेंग्-त्सन् को जापानी भाषा मे सोसन कहकर पुकारा जाता है। उनकी मृत्यु सन् ६०६ ई० मे हुई।

बोधिधर्म के समान हुइ-के ने भी कोई साहित्यिक रचना नही छोडी है। केवल उनके प्रवचनो का सकलन उनके शिष्यो ने किया था, जो आज अपूर्ण रूप मे प्राप्त है।

तृतीय धर्मनायक सेंग्-त्सन् ने 'ह् सिन्-ह् सिन्-मिग्' ('हृदय मे विश्वास') नामक रचना की है, जो चीनी गाथाओ मे है। 'हृदय' से तात्पर्य यहा मनुष्य के मूलभूत बुद्ध-स्वभाव से है। यहा धर्मनायक ने मनुष्य के वैयक्तिक, सान्त, परिच्छिन्न मन की उस निरपेक्ष, अनन्त, अपरिच्छिन्न मन से अभिन्नता दिखाई है, जिसे बुद्ध-मन, बुद्ध-चित्त या चित्त-मात्र भी कहा गया है। यही पर मन अस्तित्व की दृष्टि से बुद्ध-स्वभाव है, तथता है और नास्तित्व की दृष्टि से शून्यता है। इसी को यहा 'हृदय' कहा गया है। सम्पूर्ण पूर्वेशिया मे 'ह् सिन्-ह् सिन्-मिग्' एक अत्यन्त लोकप्रिय रचना है और ध्यान के विद्यार्थियो द्वारा वह कण्ठस्थ की जाती है। हमारी दृष्टि से एक महत्वपूर्ण बात जो यहा मिलती है, यह है कि अद्वय सत्य को यहा शून्यता का आधार बताया गया है और कहा गया है कि विना अद्वैत को समझे सत्ता का निषेध करना उसका स्वीकार करना मात्र होगा और शून्य का स्वीकार करना स्वय उसके निषेध मे पर्यवसित हो जायगा। इसलिए शून्यवाद को उसके ठीक रूप मे समझने के लिए पहले अद्वय सत्य को स्वीकार करना जरूरी है, ऐसा यहा स्पष्टत कहा गया है। 'ह् सिन्-ह् सिन्-मिग्' की गाथाओ मे एक अद्भुत ताजगी है और वस्तुओ के द्वन्द्व को पार करने का उपाय बडे आकर्षक ढग मे बताया गया है। कुछ गाथाए उद्धरणीय हैं :

"परिपूर्ण मार्ग मे कोई कठिनाइया नहीं,
बस पक्ष मे पडने से यह इन्कार करता है;
चाहने और न चाहने से विमुक्त होने पर ही
यह अपने रूप को पूरी तरह और विना छिपाये प्रकट कर देता है।

"एक वाल के बराबर भेद से भी
आकाश और धरती अलग हो जाते हैं,
यदि तुम सत्य को अपने आमने-सामने देखना चाहते हो,
तो इसके पक्ष या विपक्ष मे विचार करना छोड़ दो।

"जो तुम्हें इष्ट है,
उसे तुम उसके विरुद्ध खड़ा कर देते हो जो तुम्हें इष्ट नहीं है।
यह मन का सबसे बुरा रोग है।
जब सत्य के मार्ग का ठीक अर्थ नहीं समझा जाता,
तो मन की शान्ति भग हो जाती है और कुछ लाभ नहीं होता।

"बाहरी बन्धनो का पीछा मत करो,
आन्तरिक शून्य मे भी मत रमो,
मन जब वस्तुओ के अद्वैत में शान्त निवास करता है,
तो द्वैत अपने आप छिप जाता है।

"जब तुम गति को बन्द कर शान्ति प्राप्त करने का प्रयत्न करते हो,
तो जो शान्ति तुम्हें मिलती है, वह सदा गतिमय ही रहती है,
जब तक तुम द्वैत मे ठहरे हुए हो,
अद्वैत का साक्षात्कार तुम किस प्रकार कर सकते हो?

"और जब अद्वैत को ठीक प्रकार नहीं समझा जाता,
तो दो प्रकार की हानि होती है,
सत्ता का निषेध करना उसका स्वीकार करना हो जाता है
और शून्य का स्वीकार करना उसका निषेध बन जाता है।

"शब्दपरता और बौद्धिकता,
जितने ही ये अधिक होंगे, उतने ही हम सत्य से दूर चले जाते हैं;
इसलिए शब्दपरता और बौद्धिकता को दूर करो।
फिर कोई ऐसी जगह नहीं जहा तुम स्वतन्त्रतापूर्वक न जा सको।

"द्वैत के साथ मत रुको,
सावधानीपूर्वक इसका पीछा करना छोड़ दो।
जैसे ही तुम ठीक और गलत को अपना लेते हो,
विभ्रम शुरू हो जाता है, मन खो जाता है।

"एक है, तभी दो की सत्ता है।
पर इस एक को भी तुम मत पकडो,
जब एक मन विक्षुब्ध नहीं होता,
तो दस हजार वस्तुए भी कोई बिगाड नहीं कर सकतीं।

"और जब कोई बिगाड नहीं होता, तो दस हजार वस्तुए भी नहीं रहतीं।
द्रष्टा शान्त हो जाता है, जब दृश्य समाप्त होता है,
दृश्य समाप्त हो जाता है, जब द्रष्टा शान्त होता है।

"दृश्य द्रष्टा की अपेक्षा से ही दृश्य है,
द्रष्टा दृश्य की अपेक्षा से ही द्रष्टा है,
जानो कि इन दोनों की सापेक्षता
अन्त मे शून्य के अद्वैत पर ही अवलम्बित है।

"शून्य के अद्वैत मे दो एक हो जाते हैं,
और प्रत्येक दो के अन्दर दस हजार वस्तुए विद्यमान हैं,
जब 'इस' और 'उस' के बीच भेद नहीं किया जाता,
तो एकपक्षीय और पूर्वग्रहपूर्ण दृष्टिया पैदा ही कैसे हो सकती हैं?

"अज्ञान ही शान्ति और अशान्ति के द्वैत को पैदा करता है,
ज्ञानी न प्रेम करते हैं और न घृणा,
ज्ञानियो को किसी वस्तु की इच्छा या अनिच्छा नहीं होती,
द्वैत के सभी रूपो का मन ही अज्ञानवश निर्माण करता है,

वे स्वप्न और आकाशपुष्प के समान हैं,
उन्हे पकडने का उद्योग कर तुम अपने को व्यर्थ परेशान क्यो करते हो ?
लाभ और हानि, 'हैं' और 'नहीं'
इन्हें एक बार ही सदा के लिये छोड दो।

"जब भूततथता के गहरे रहस्य की थाह ले ली जाती है,
तो बाहरी बन्धनों को हम एकदम भूल जाते है।
जब दस हजार वस्तुए अपने अद्वय रूप मे देख ली जाती है
तो हम अपने मूल उद्गम पर लौट आते हैं,
और वहां निवास करते हैं जहा हम सदा से हैं।

"सच्ची भूततथता के उच्चतर क्षेत्र मे,
न 'पराया' है और न 'अपना',
यदि सीधे रूप मे एकत्व के बारे मे पूछा जाय,
तो हम यही कह सकते हैं कि 'दो नहीं हैं।'

"सब मे एक,
एक मे सब,
यदि केवल इसी का साक्षात्कार कर लिया जाय,
तो फिर तुम्हें अपने पूर्ण न होने की कोई चिन्ता न होनी चाहिये।

"जहां निरपेक्ष मन और वैयक्तिक व्यावहारिक मन
अविभक्त नहीं होते,
बल्कि अविभक्त ही होते हैं जहां निरपेक्ष मन और वैयक्तिक विश्वासी मन,
वहीं पर शब्द असफल हो जाते हैं,
क्योंकि शब्द उन वस्तुओ का क्या वर्णन करेंगे,
जिनका भूत नहीं, भविष्यत् नहीं, वर्तमान नहीं।"

ध्यान-सम्प्रदाय के चीन मे चौथे और पूरे 'ध्यान' की परम्परा मे इकत्तीसवें धर्मगुरु ताओ-ह्सिन् (५८०-६५१ ई०) थे। वे जब पहली बार अपने गुरु से मिलने गये तो उन्होने उनसे प्रार्थना की, "कृपा कर आप मुझे विमुक्ति का मार्ग दिखायें।" इस पर सेंग-त्सन् ने उनसे कहा, "तुम्हें बांध किसने रखा है ?"

तब ताओ-ह् सिन् ने कहा, "किसी ने नही", तो गुरु ने फिर कहा, "तब फिर तुम विमुक्ति को क्यो खोजते हो ?" ताओ-ह् सिन् के समय मे ध्यान-सम्प्रदाय की दो शाखाएं हो गईं। एक तो कुछ समय के बाद ही समाप्त हो गई और दूसरी, जिसके प्रधान हुग्-जेन् थे, प्रकृत ध्यान-सम्प्रदाय की धारा के रूप में आगे प्रवाहित हुई और आज तक चली आ रही है।

हुग्-जेन् (६०१-६७४ ई०) चीन मे ध्यान-सम्प्रदाय के पाचवें और पूरी ध्यान-सम्प्रदाय-परम्परा मे बत्तीसवें धर्मनायक थे। वे अपने शिष्यो के साथ एक पर्वत पर निवास करते थे। उनके जीवन पर प्रकाश उनके शिष्य और उत्तराधिकारी हुइ-नेंग् (६३८-७१३ ई०) के निम्नलिखित वर्णन से पड़ेगा।

चीन मे ध्यान-सम्प्रदाय के छठे और अन्तिम (ध्यान-सम्प्रदाय की पूरी परम्परा मे तेतीसवें) धर्मनायक हुइ-नेग् हुए, जिनके नाम का उच्चारण दक्षिणी चीन (जहा के वे निवासी थे) की प्रादेशिक बोली मे 'वे-लेंग्' किया जाता है। जापानी भाषा मे वे 'येनो' के नाम से प्रसिद्ध हैं। हुइ-नेंग् ने ध्यान-सम्प्रदाय को उसका विशिष्ट चीनी स्वरूप प्रदान किया। उन्होने अपने पीछे एक ग्रन्थ भी छोड़ा है जो उनके प्रवचनो का संग्रह है और जिसे उनके मुख से सुनकर उनके एक शिष्य ने लिखा था। इस ग्रन्थ का पूरा नाम है 'छठे धर्मनायक द्वारा धर्म-रत्न[1] के उच्चासन पर भाषित सूत्र।' इसे 'छठे धर्मनायक द्वारा भाषित सूत्र' भी कहा जाता है, या 'छठे धर्मनायक का सूत्र' या 'वे-लेंग् (हुइ-नेंग्) का सूत्र' भी। चूकि इस ग्रन्थ मे निहित उपदेश भिक्षुओ के उपसम्पदा-सस्कार के लिए निर्मित एक मच पर बैठकर दिये गये थे, इसलिये इसका एक नाम 'धर्मनिधि-मंच-सूत्र' (फ-पओ-तन्-चिग्) या संक्षेप मे 'मच-सूत्र' ('तन्-चिग्') भी है। 'सूत्र' शब्द का प्रयोग साधारणतः बुद्ध या बोधिसत्वो के द्वारा दिये गये उपदेश के लिए होता है, अत हुइ-नेंग् द्वारा भाषित इस प्रवचन को 'सूत्र' नाम देकर चीनी बौद्ध धर्म की परम्परा मे उसे असाधारण सम्मान दिया गया है। हुइ-नेंग् वस्तुतः चीन की भूमि मे उत्पन्न होने वाले एक बुद्ध ही थे। 'मच-सूत्र' सम्पूर्ण एशिया के ही नही, विश्व के महत्वपूर्ण आध्यात्मिक साहित्य का एक अंग है। इस सूत्र के आरम्भ मे हुइ-नेंग् ने अपनी आध्यात्मिक जीवनी दी है और बताया है कि ध्यान-सम्प्रदाय मे उन्हें किस प्रकार श्रद्धा उत्पन्न हुई और किस प्रकार उन्होंने अपने मन के सार को वेधा। उन्होंने हमे बताया है कि वे दक्षिणी चीन के एक अपढ लकडहारे थे। बाल्यावस्था मे ही उनके पिता की मृत्यु हो गई थी और वे लकड़ी बेचकर अपना और अपनी वृद्धा माता का गुजारा करते

१ या एक अन्य अनुवाद के अनुसार 'धर्म-रथ'।

दुहराने की आवश्यकता नही। केवल यही कहना चाहिये कि गुरु गोरखनाथ को भी इस बैल का पूरा पता था, तभी तो उन्होने उस बात को प्रकट कर दिया है जिसे ध्यानियो ने अन्तर्हित ही रक्खा है, अर्थात् 'मन बछौ', 'मन ही बैल' है। यह सर्वोत्तम शीर्षक है जो ध्यान-सम्प्रदाय की मन की शिक्षा सम्बन्धी दस तस्वीरो को दिया जा सकता है, जिनका उल्लेख हम पहले चौथे परिच्छेद मे कर चुके हैं। यद्यपि इस बैल की शिक्षा का पूरा क्रमिक विधान हमे गुरु गोरखनाथ की सबदियो मे नही मिलता, परन्तु एक दो अवस्थाए अवश्य मिलती हैं। उदाहरणतः चौथे परिच्छेद मे दी गई बैल के शिक्षण सम्बन्धी दस तस्वीरो मे से दूसरी तस्वीर मे बैल के नकेल डाली जाती है और उसके नीचे जो कविता दी गई है उसके आरम्भ का वाक्य है, "मेरे पास तिनको की बनी एक रस्सी है और इसे मैं उसकी नाक मे होकर डाल देता हूं।" बिलकुल इसी अवस्था को लक्ष्य कर गुरु गोरखनाथ कहते हैं, "सतना सातीडा समघावो" अर्थात् "इसकी नाक मे सत की रस्सी (सांतीड़ा) डाल दो।" ध्यान-सम्प्रदाय की पहले दी हुई तस्वीरो के अनुसार पाचवी तस्वीर मे बैल पूर्णत. पालतू बना लिया जाता है और "लडका अपने घर चल देता है और बैल धीरे-धीरे उसका अनुसरण करता है।" सम्भवतः इसी अवस्था को द्योतित करते हैं गुरु गोरखनाथ जबकि वे कहते हैं "सहज सुभावै बाखर लाई" अर्थात् "सहज, स्वाभाविक रूप से मैंने इस पशु को बाखर (घर) के अन्दर कर लिया है।" एक अत्यन्त महत्वपूर्ण और आश्चर्यजनक बात हमे इस सम्बन्ध मे यह मिलती है कि गुरु गोरखनाथ ने जिस बैल के नकेल डाली है और उसे घर के अन्दर वे लाये हैं, उसका रग उन्होने सफेद (धौरा) बताया है। "मन पवना धोरी जोताओ" ("इस मन पवन रूपी धौरे बैल को जोत मे डालो")। मन को सफेद बैल कहने का विचार ध्यान-सम्प्रदाय के अनुसार तो बिलकुल ठीक है, परन्तु गोरखपन्थी हठयोग के अनुसार या अन्य किसी भारतीय दर्शन-साधना के अनुसार इसकी स्पष्ट व्याख्या नही की जा सकती कि यहा मन को सफेद रग का बैल कहने मे क्या विशेष सार्थकता है ? मन को सफेद बताने की कोई व्याख्या मध्यकालीन भारतीय धर्म-परम्परा मे नही मिलती। परन्तु ध्यान-सम्प्रदाय इस गुत्थी को सुलझा देता है। ध्यानी सन्त जिस मन-बैल की खोज कर उसके नकेल डालते हैं और उसे आगे शिक्षित करते हैं, वह पहले काले रग का होता है और शिक्षण मिलते-मिलते क्रमशः सफेद रग का होता जाता है और अन्त मे तो अपने अस्तित्व को ही लुप्त कर देता है। चौथे परिच्छेद मे बैल के शिक्षण-सम्बन्धी जिन दस तस्वीरो को हम दे चुके हैं, उनमे यही बात दिखाई पड़ती है और वहा निर्दिष्ट जितोकु और सेक्यो की

तस्वीरो मे भी यही बात साफ तौर पर दिखाई गई है—बैल का निरन्तर सफेद रग का होते जाना और अन्त मे गायब हो जाना। सफेद बैल शुद्ध मन का प्रतीक है और इसी अर्थ मे उसे गोरखनाथ ने प्रयुक्त किया है, जिसका स्पष्टीकरण 'ध्यान'-साहित्य—केवल 'ध्यान'-साहित्य, मे मिलता है। वहा बैल का निरन्तर सफेद रंग का होते जाना बहुत साभिप्राय है। इसके साथ ही यह तथ्य भी बहुत सार्थक है कि बौद्ध सिद्धो की वाणियो मे भी हमे यह विचार मिलता है। बौद्ध सिद्ध शुद्ध मन को निर्विषय और निरालम्ब मन बताते हैं और उनके मतानुसार यही मन शून्य-रूप और गगनोपम है, जिसकी समानता ध्यान-सम्प्रदाय के मन-बैल के अन्त मे गायब हो जाने से है, जिसकी चित्रात्मक अभिव्यक्ति 'ध्यान' ने की है। इस प्रकार गुरु गोरखनाथ ने जिस बैल की नाक मे 'सातीड़ा' डाला है, जिसे वे 'बाखर' के अन्दर लाये है और जिस 'धौरे' मन-पवन को उन्होंने जोत मे डाला है, वह वास्तव मे ध्यानी सन्तो की चरागाह मे चरने वाला बैल ही है जिसे उन्होने शिक्षित किया है, इसमे बिलकुल भी सन्देह नही है। यहां तक कह देना भी अप्रासगिक न होगा कि कबीर साहब ने भी मन को बैल का रूपक दिया है और उसको शिक्षित करने के सम्बन्ध मे कहा है, "घाटी चढत बैल इकु थाका चलौ गौनि छिटकाई।" ध्यान-सम्प्रदाय के मन बैल के शिक्षण की छठी-सातवी अवस्थायें, जिन्हें हम चौथे परिच्छेद मे दे चुके हैं, यह दिखाती हैं कि बैल को पालतू बनाने के पश्चात् रखवाला निश्चिन्त हो जाता है और उसे उसकी कोई चिन्ता नही रह जाती, क्योकि बैल अब पूर्णतः वश मे आ गया है। सातवी तो अवस्था ही है "यथेच्छकारिता।" बैल जैसा चाहे करे, उसके स्वामी रखवाले को अब उसकी कोई चिन्ता नही। वह पेड के नीचे बैठा बासुरी बजाता है और बैल उन्मुक्त होकर चरता है, वह जहां कही विचरे, चरे। सचमुच यही अवस्था है जिसे कबीर ने इन शब्दो मे द्योतित किया है, "रे मन जाहि जहां तोहि भावै। अब न कोई तेरे अकुस लावै।" कितनी समानता है कबीर के इस मन-सम्बन्धी सम्बोधन की उस उद्गार से जिसे 'ध्यानी' कवि ने छठी तस्वीर के नीचे दिया है, "अब किसी कोड़े की आवश्यकता नही रही, किसी प्रकार के नियन्त्रण की जरूरत नही रही।" बिलकुल एक भाव और एक ही शब्द हैं। मन को हाथी और अश्व के रूप मे चित्रित करने के तो और भी उदाहरण भारतीय साहित्य मे मिलते हैं, परन्तु बैल के रूप मे उसे रखना बौद्ध साहित्य की विशेषता जान पडती है। सिद्ध

ढेण्ढपा ने भी कहा है, "बलद बियाअल"।[1] मुझे तो ऐसा लगता है कि 'मनेर मानुष' ('मन का मानुष') का जो विचार बाउलो की साधना मे मिलता है, वह उस साधना का ही प्रभाव है जिससे ध्यान-सम्प्रदाय उद्भूत हुआ है। यह निश्चित है कि बाउलो की साधना अपने मूल रूप मे "शास्त्रो से बाहर एक विशेष सप्रेषण" है। अतः अनेक बातो मे ध्यान-सम्प्रदाय के साथ उसकी समानताएं दिखाई जा सकती हैं। कुछ भी हो, बैल के रूप मे मन की शिक्षा-सम्बन्धी जो तस्वीरें ध्यान-सम्प्रदाय की परम्परा मे पाई जाती हैं, वे सुग्-काल की अर्थात् दसवी और तेरहवी शताब्दियो के बीच की हैं अर्थात् ऐतिहासिक दृष्टि से वे नाथ-पन्थ और निर्गुण-पन्थ से कुछ पूर्व की हैं और अपने मूल विचार के लिए दोनो एक समान स्रोत (बौद्ध धर्म) की ओर सकेत करती हैं। मज्झिम-निकाय के महागोविन्द-सुत्तन्त मे भगवान् बुद्ध ने गोयूथ की रक्षा के सम्बन्ध मे कहा है और इसी निकाय के भद्दालि-सुत्तन्त मे अश्व-परीक्षा का तथा कन्दरक-सुत्तन्त में हाथी के शिक्षण का उल्लेख है। अतः ध्यान-सम्प्रदाय के समान गुरु गोरखनाथ और कबीर साहब के भी बैल और उनके शिक्षण-विधान किस स्रोत से आये हैं, इसके विषय में सन्देह नही रह जाता। प्रसिद्ध महायानी बौद्ध सस्कृत ग्रन्थ 'सद्धर्मपुण्डरीक-सूत्र' (दूसरी-तीसरी शताब्दी ईसवी) के तृतीय परिवर्त (परिच्छेद) मे क्रमशः श्रावक-यान, प्रत्येकबुद्ध-यान और महायान को मृग-रथ, अज-रथ और गो-रथ से उपमा दी गई है। इनमे गो-रथ अर्थात् बैल की जोडी से युक्त रथ (महायान) ही सबसे अधिक महत्वपूर्ण माना गया है और यही से यह सब विचार आगे चला है।

अन्त मे हम यहां यह भी कहेंगे कि हुइ-नेंग् (६३८-७१३ ई०) ने बुद्ध-यान को 'सफेद बैलो की गाडी'[2] के प्रतीक रूप मे रक्खा है, अतः बैल—धीरे बैल—का सारा प्रतीक बौद्ध स्रोत से नाथपन्थी और निर्गुणपन्थी सन्तो तक आया है, इसमे बिलकुल सन्देह करने की गुजायश प्रतीत नही होती।

सम्पूर्ण हिन्दी काव्य-साहित्य के इतिहास मे कबीर ही ऐसे विचारक हैं जिनकी वाणी का वास्तविक मनोवैज्ञानिक महत्व है, परन्तु इस पक्ष की ओर हिन्दी के विद्वानो का ध्यान बिलकुल नही गया है। ध्यान-सम्प्रदाय के साथ

१. सम्भवत बौद्ध सिद्धो से ही प्रभावित जैन मुनि रामसिंह (११०० ई०) थे, जिन्होंने पांच बैलों (ज्ञानेन्द्रियों) को रखाने की बात कही है "पचबलद्ध न रक्खइ" ("तू ने पांच बैलों को नहीं रखाया।") पाहुड दोहा।

२. दि सूत्र ऑव वे-लेंग् (हुइ-नेंग्), पृष्ठ ७२।

तुलना करने पर कबीर के मन सम्बन्धी विचारो का महत्व और रहस्य खुलता है। उनके मनोवैज्ञानिक अभिप्रायो का मनन और अध्ययन जरूरी है।

## बोधिधर्म और योगी परम्परा

मध्ययुगीन निर्गुण-साधना को ध्यान मे रखते हुए जब हम ध्यान-सम्प्रदाय का अध्ययन करते है तो अनेक नई बातें हमारे सामने आती हैं। स्वय बोधिधर्म के जीवन मे दो-एक बातें ऐसी हैं जो नाथ-साधना के स्रोतो के साथ ध्यान-सम्प्रदाय की एकात्मता की ओर सकेत करती दिखाई पड़ती हैं। उदाहरणत इस तथ्य की ओर ध्यान दीजिए. ध्यान-सम्प्रदाय के आदिम काल से ही चीन के और बाद मे जापान के चित्रकारो ने बोधिधर्म के चित्राकन मे रुचि दिखाई है। ये चित्र कहां तक वास्तविक हैं, यह कहना कठिन है, क्योकि आकृति की अपेक्षा भावाभिव्यक्ति ही उनका उद्देश्य अधिक रहा है और व्यंग्य की ओर भी ध्यान-साधना की प्रवृत्ति अधिक है। फिर भी, जितने भी चित्र सातवी शताब्दी के बाद से मिलते हैं सबमे एक प्रमुख बात यह है कि बोधिधर्म की दाढी लम्बी बढी हुई है और वे कानो मे बडे-बडे कुण्डल पहने हुए हैं। मैंने पहली बार जापानी चित्रकार सेश्शू (१४२०-१५०६) और जसोकु (मृत्यु सन् १४८३ ई०) के द्वारा अकित बोधिधर्म के चित्रो को जब देखा, जिनमे बोधिधर्म के कानो की लोरो मे बडे-बड़े कुण्डल पडे हैं, तो, एक भिन्न अर्थ मे, मुझे जायसी की ये पक्तिया याद आ गई : "यह मूरति यह मुदरा हम न देख अवधूत !" "हे अवधूत ! यह मुदरा और यह मूरति तो हमने प्रकृत बौद्ध धर्म की भिक्षु-परम्परा मे कही देखी नही !" सचमुच योगी बोधिधर्म, जो ध्यान-सम्प्रदाय की परम्परा में बुद्ध के अट्ठाईसवें उत्तराधिकारी माने जाते हैं, एक बौद्ध भिक्षु जैसे लगते ही नही ! न काषाय, न मुण्डित सिर, न दाढी-मूछ मुडी हुई ! न ऋजु दृष्टि, बल्कि टेढी, एक रहस्यमय योगी की तरह भगिमा लिये हुए, शून्य मे निबद्ध दृष्टि, अदम्य सकल्प से परिपूर्ण ! किसी से सीधी बातें नही, विदेश मे भी किसी की परवाह नही, यहा तक कि चीन के सम्राट् को भी बुरी तरह फटकार दिया ! शैन्-क्वाग् पर कृपा की, तो भी फटकार के साथ ही। नौ वर्ष तक चीन मे रहे, पर किसी ने उन्हे जाना नही। और अन्त मे एक जूता हाथ मे लेकर नगे पैर चल दिये ! उस समय का सारा चीन उस योगी की तलाश मे व्याकुल हो गया और सारे देश मे एक लहर दौड़ गई कि वह क्या था और कहां गया ? किसी ने उन्हें जापान मे एक आर्त भिखारी के रूप मे देखा, किसी ने कल्पना की कि वे लौटकर भारत आये। भारी रहस्यमय व्यक्तित्व ! विश्व के किसी भी रहस्यवादी का

क्या होगा ? चीन, जापान और कोरिया के विचारशील जगत् को हिला दिया और आज पश्चिम के और विश्व के तत्वविदो को हिला रहा है बुद्ध का यह अट्ठाईसवा विस्मयकारी उत्तराधिकारी ! बार-बार उसके बारे मे चीन और जापान के साधक युग-युगो से सतत जिज्ञासा करते रहे हैं, "पश्चिम (भारत) से बोधिधर्म के चीन आने का उद्देश्य क्या था ?" बोधिधर्म का सम्बन्ध बौद्ध धर्म मे पल्लवित, परन्तु उसकी प्रकृत धारा से अलग, योगियो की एक परम्परा से होना चाहिये और था, जिससे ही नाथ-योग धारा जैसी साधनाए कुछ परिवर्तन लेते हुए निकली हैं। बोधिधर्म बिलकुल अवधूत-जैसे लगते हैं और इसमे कोई आश्चर्य भी नही। हम पहले देख चुके हैं कि स्वयं ध्यान-परम्परा के अनुसार महाकाश्यप ध्यान-सम्प्रदाय के प्रथम धर्म-गुरु थे और बोधिधर्म अट्ठाईसवें। महाकाश्यप, जैसा भी हम पहले कह चुके है, अवधूत-व्रतो (धुतग) के अभ्यास मे अग्रणी बुद्ध-शिष्य थे। अत यह पूरी परम्परा अवधूतो—अवधूत प्रकार के बौद्ध भिक्षुओ—की हो तो इसमे सन्देह ही क्या है और नाथपन्थी अवधूतो के यही मूल स्रोत रहे हो, तो इसमे भी क्या आश्चर्य किया जा सकता है ? नाथ-पन्थ के आविर्भाव के चार-पाच शताब्दियो पूर्व बोधिधर्म के कानो मे मोटे-मोटे मुदरो (कुण्डलो) को देखकर और बुद्ध-शिष्य महाकाश्यप को नाथ-पन्थ के आविर्भाव के डेढ हजार-वर्ष पूर्व अवधूत-व्रतो का अभ्यासी और ध्यान-सम्प्रदाय का आदिगुरु देखकर और सबसे बड़ी इस बात को देखकर कि एक ओर जापानी ध्यानी सन्त क्वंजन् (१२७७-१३६०) ने ध्यान-सम्प्रदाय का उल्लेख 'योगी-सम्प्रदाय' ('यग्-ची') के नाम से किया है और दूसरी ओर 'गोरक्ष-सिद्धान्त-सग्रह मे' नाथ-सम्प्रदाय को 'योग-सम्प्रदाय' कहकर पुकारा गया है, किसी को भी इस बात मे आश्चर्य और सन्देह नही हो सकता कि ध्यान-साधको और कनफटे साधुओ की परम्परा के आदि स्रोतो में कुछ न कुछ एकात्मता अवश्य होनी चाहिये।

नाथपन्थी योगियो की अटपटी रीति प्रसिद्ध है[1] और उनका फटकारना तो उनका एक प्रमुख लक्षण है ही। इस सम्बन्ध मे भारतीय समाज मे एक कहावत भी प्रसिद्ध हो गई है, "जो फटकारै सो योगी।" ये सब बातें योगी बोधिधर्म और ध्यान-सम्प्रदाय के अन्य योगाभ्यासियो पर घटित होती हैं।

यहां यह उल्लेखनीय है कि नाथ-पन्थ की परम्परा मे योगी के रूप मे शिव की कुण्डल पहने जो प्राचीनतम मूर्तिया मिली हैं, वे भी आठवी शताब्दी ईसवी की हैं, जिनसे बोधिधर्म दो शताब्दी पूर्व के हैं। बौद्ध सहजयानी सिद्ध कण्हपा

---

१ मीरा जी अपने इसी 'योगी' को लक्ष्य कर कहती हैं—' जोगी किसका मीत ! सदा उदास रहे मोरी सजनी निपट अटपटी रीत।"

और जालन्धरपा भी सम्भवत: कुण्डल पहनते थे, परन्तु इनसे भी बोधिधर्म तीन शताब्दी पूर्व के हैं। मत्स्येन्द्रनाथ और गोरखनाथ ने कुण्डलो का व्यापक रूप से प्रचार किया और इनसे तो बोधिधर्म कम से कम चार शताब्दी पूर्व के हैं ही। अत: बोधिधर्म के कुण्डल महत्वपूर्ण हैं और इस तथ्य की ओर सकेत करते हैं कि नाथ-योगियो की कर्ण-मुद्रा के प्रेरक स्रोत सम्भवत: वही लटके या उलझे हुए हैं।

एक बात और। सन् १००४ ई० मे चीनी भाषा मे लिखित ध्यान-सम्प्रदाय का एक इतिहास-ग्रन्थ है, जिसका नाम है 'धर्म-दीप-प्रेषण-अभिलेख।' इसमे बोधिधर्म की जीवनी भी दी गई है, जो प्रामाणिक मानी जाती है। इसमे एक बडी नई बात हमे मिलती है। इसमे लिखा हुआ है कि बोधिधर्म ने तरुणावस्था मे ही 'गृहस्थ के श्वेत वस्त्रो' को छोड़ दिया और भिक्षुत्व के 'काले वस्त्र' को धारण किया।[1] अब बौद्ध धर्म की भिक्षु-परम्परा मे काले वस्त्र पहनने की विधि कहां है? सचमुच बोधिधर्म का सम्बन्ध बौद्ध भिक्षुओ की प्रकृत परम्परा से न होकर एक ऐसी परम्परा से रहा होगा जिसमे काले वस्त्र विहित होगे। बौद्ध धर्म के बाद के इतिहास मे इस प्रकार के काले वस्त्र पहनने वाले भिक्षु हुए, इसकी सूचना हम पालि ग्रन्थ 'थेरगाथा' तक मे पाते है। यहा फुस्स नामक भिक्षु ने आगे आने वाले भिक्षुओ के व्यवहार का वर्णन करते हुए कहा है कि उनमे से अनेक काषाय वस्त्रो को छोड़कर काले रग के चीवर पहनेंगे। इससे यह विदित होता है कि जिस समय 'थेरगाथा' लिखी गई थी या सकलित की गई थी, उस समय काले चीवर पहनने वाले भिक्षु थे और स्थविरवादी भिक्षु उन्हें ठीक नही समझते थे। यह बहुत सम्भव है कि ये काले वस्त्रधारी भिक्षु उसी परम्परा मे रहे हो जिसमे आगे चलकर बोधिधर्म हुए और जिसका अनिवार्य प्रभाव बाद मे नाथ-पन्थ जैसी योगवादी साधनाओ पर पडा। नील वस्त्रधारी भिक्षुओ को हम तान्त्रिक बौद्ध धर्म की परम्परा मे भी देखते हैं। अत. इन काले-नीले वस्त्रधारी भिक्षुओ का तान्त्रिक बौद्ध धर्म के साथ-साथ नाथ-पन्थ से भी अवश्य आदिम सम्बन्ध होना चाहिये, इसमे बिलकुल सन्देह दिखाई नही पड़ता।

## 'ध्यान' और 'धर्म-सम्प्रदाय'

एक सुझाव और रखना चाहता हूं, जो केवल एक सुझाव मात्र ही है। बौद्ध धर्म की गत शताब्दी मे की गई खोजों से पता लगा है कि पश्चिमी बगाल और

१. देखिये सुजुकी . एसेज इन जेन् बुद्धिज्म, फर्स्ट सीरीज, पृष्ठ १७१।

## योगी बोधिधर्म



कानो मे कुण्डल (मुदरा) धारण किये हुए

चित्रकार मु-चि (चीनी)

उडीसा के कुछ भागो मे आज तक 'धर्म-सम्प्रदाय' नामक एक सम्प्रदाय विद्यमान है जो 'धर्म' या 'निरजन' की पूजा करता है और जिसे बौद्ध धर्म का भग्नावशेष माना जा सकता है। निरंजन की तो कोई बात नही, परन्तु 'धर्म' के नाम से एक सम्प्रदाय की बात सुनकर और विशेषत. यह सुनकर कि उसके अनुयायी 'धर्म' की एक देवता के रूप मे पूजा करते हैं, कुछ चौकन्ना होना पड़ता है। यहा एक विचार मेरे मन मे आता है। चीन और जापान मे बोधिधर्म अपने संक्षिप्त नाम 'धर्म' से जाने जाते है, चीनी भाषा मे 'तमो' और जापानी भाषा मे 'दरुम'। ध्यान-सम्प्रदाय के ग्रन्थो मे तो उनको इस सक्षिप्त नाम 'धर्म' से पुकारना एक साधारण बात है। यह सार्थक भी हो सकता है, क्योकि वे धर्म से, सत्य से, शून्य से, निरंजन से, एकाकार थे और उनके उपदेशो की मूल भावना भी यही है। अब किसी को पता नही कि चीन से बोधिधर्म कहा गये? कुछ का यह विश्वास है कि वे जापान गये और कुछ का यह कि वे लौटकर भारत आये। यदि यह ठीक हो कि वे भारत वापस आये तो वे असम की पहाड़ियो मे होकर चीन से पूर्वी बिहार, बगाल और उडीसा मे आ सकते हैं या जापान से भी उनका यहां आना सम्भव है। बौद्ध धर्म, विशेषत' योगवादी बौद्ध धर्म इन प्रदेशो मे आज तक पाया जाता है, इससे इस सम्भावना को और भी बल मिलता है कि सम्भवत: बोधिधर्म भारत के इस भाग मे छठी शताब्दी ईसवी मे आये हो। और तब यह बहुत सम्भव है कि जिस 'धर्म' या 'धर्म-देवता' या 'धर्म-ठाकुर' या 'धर्मराज' को इन प्रदेशो के धर्म-मत के लोग पूजते हैं, वह कही बोधिधर्म ही न हो, जिनका ही प्रसिद्ध संक्षिप्त नाम 'धर्म' था और जिस तथ्य को वे लोग आज भूले हुए हैं। इस प्रकार की विस्मृति असम्भव नही है। इस प्रकार के उदाहरण हमे जावा, बाली, नेपाल और लद्दाख तक के बौद्धो मे मिलते हैं, जो अपनी धार्मिक क्रियाओ मे अनेक बातो को आज तक भूले हुए रूप मे करते हैं। पूर्वी भारत की वन्य जातियो के सम्बन्ध मे, जो धर्म-सम्प्रदाय के अनुयायी है, यह बात और अधिक सम्भव हो सकती है। अत 'धर्म' की पूजा भूले हुए रूप मे कही 'बोधिधर्म' की ही तो पूजा नही है, इस बात की पूरी सम्भावना है। जहा तक सिद्धान्तो का सम्बन्ध है, 'धर्म' की एकात्मता बोधिधर्म से और भी अधिक स्पष्ट दिखाई जा सकती है। धर्म से, सत्य से, शून्य से, निरंजन से, वे एकाकार थे, यह बात ध्यान-सम्प्रदाय के केन्द्रीय विचार के अनुसार कही जा सकती है। इस सम्बन्ध मे यह तथ्य भी कम महत्वपूर्ण नही है कि ध्यान-सम्प्रदाय के कई चीनी इतिहास-ग्रन्थो मे बोधिधर्म को स्वय 'परमार्थ' नाम से पुकारा

भी गया है। अत. धर्म-मत के आराध्य 'धर्म' कहा तक 'धर्म' या वोधिधर्म हैं, इस वात की आगे खोज की वडी आवश्यकता है।

परन्तु यदि इस सम्भावना को हम कल्पना मात्र मान कर छोड़ भी दें, तो एक वात और भी वड़ी आश्चर्यजनक हमारे सामने आती है। वह यह है कि स्वयं छठे धर्मनायक (हुइ-नेग्—६३८-७१३ ई०) द्वारा भाषित 'सूत्र' मे ध्यान-सम्प्रदाय को 'धर्म-सम्प्रदाय' कहकर पुकारा गया है।[1] यह 'धर्म-सम्प्रदाय' तो बिलकुल वही नाम है जो हमारे बगाल और उड़ीसा मे प्रचलित 'धर्म-सम्प्रदाय' का है। यह एक वड़ी भारी अद्भुत वात है और इस तथ्य के उद्घाटन से इस सम्भावना को वल मिलता है कि शायद इस भारतीय 'धर्म-सम्प्रदाय' का 'धर्म-सम्प्रदाय' के रूप मे ध्यान-सम्प्रदाय के साथ कुछ न कुछ ऐतिहासिक सम्वन्ध हो और दोनो की उत्पत्ति मे कुछ समान तत्व विद्यमान हो। यह बात यह लेखक पहली वार यहा प्रस्तुत कर रहा है और उसे आशा है कि इससे आध्यात्मिक इतिहास की एक आश्चर्यकारी घटना उद्घाटित होगी।

वीसवी शताब्दी के आरम्भ मे श्री नगेन्द्रनाथ वसु महोदय ने मयूरभज (उड़ीसा) प्रदेश के घने जंगलो मे भारतीय 'धर्म-सम्प्रदाय' की विद्यमानता का पता लगाया था। अपने प्रसिद्ध ग्रन्थ 'दि मौडर्न बुद्धिज्म एण्ड इट्स् फोलोअर्स इन उड़ीसा' मे उन्होने इसका कुछ विवरण दिया है,[2] परन्तु उससे, जहां तक हमारा सम्वन्ध है, हमारा पूरा समाधान नही होता। चूंकि यह एक भग्न और मिश्रित सम्प्रदाय के रूप मे ही विद्यमान है और पाण्डुलिपियो के रूप मे प्राप्त इसका अधिकाश साहित्य भी प्राय. लुप्त हो गया है, अत इस अस्पष्टता को दूर करने का वर्तमान परिस्थिति मे कोई उपाय भी दिखाई नही पडता। वाद मे डा० शशिभूषण दासगुप्त ने अपनी पुस्तक 'ओव्सक्योर रिलिजस कल्ट्स्' (कलकत्ता विश्वविद्यालय, १९४६) मे इस पर कुछ नया प्रकाश डाला है,[3] परन्तु उससे भी इस अस्पष्ट धर्म-साधना सम्वन्धी वहुत-सी बातें अनिश्चित ही रह जाती हैं और हमारा पूरा सन्तोष नही हो पाता। वसु महोदय ने हमे बताया है कि इस धर्म-सम्प्रदाय के सिद्धान्तो पर प्रकाश डालने वाले दो महत्वपूर्ण मध्ययुगीन ग्रन्थ है (१) दसवी-ग्यारहवी शताब्दी के वगला कवि रामाई पण्डित-कृत 'शून्य पुराण' और (२) उनके कुछ वाद के उड़िया कवि महादेवदास-कृत

---

१. दि सूत्र ऑव वे-लॅंग् (हुइ-नेंग्), पृ० १२६।

२. पृष्ठ १००-११२, १४३-१४५ (कलकत्ता, १९११)।

३. पृष्ठ २६७-३६६।

'धर्म-गीता'। इन ग्रन्थो के आधार पर और स्वय 'धर्म-सम्प्रदाय' के अनुयायियो के प्रत्यक्ष सम्पर्क के आधार पर श्री नगेन्द्र बाबू ने हमे बताया है कि इस 'धर्म-सम्प्रदाय' के अनुयायी 'शून्य ब्रह्म' के उपासक है और "ओम् शून्य ब्रह्मरणे नम" उनका मत्र है।[1] धर्म को वे शून्य के रूप मे देखते है और वह ब्रह्म का पर्यायवाची है। यही भावना उडीसा के प्राय. सभी मध्ययुगीन वैष्णव कवियो मे मिलती है। बलरामदास, जगन्नाथदास, चैतन्यदास, अच्युतानन्द दास और महादेवदास, प्राय सब शून्य, महाशून्य और ब्रह्म को समानार्थवाची शब्दो के रूप मे प्रयुक्त करते हैं। हम जानते हैं कि कबीर ने भी ऐसा किया है और महाराष्ट्र के ज्ञानेश्वर महाराज ने भी। 'धर्म-सम्प्रदाय' के अनुयायियो का 'धर्म' एक आध्यात्मिक तत्व है। 'धर्म-गीता' के अनुसार उनके सृष्टि-क्रम-विकास का यह रूप है : महाशून्य से पवन उत्पन्न हुआ, पवन का पुत्र युग, युग का पुत्र निरजन, निरजन का पुत्र निर्गुण, निर्गुण का पुत्र गुण, गुण का पुत्र स्थूल (ठुल), और स्थूल का पुत्र धर्म, जिसकी भौंहो के स्वेद से एक सुन्दर तरुणी उत्पन्न हुई और तदनन्तर ब्रह्मा, विष्णु और महेश्वर (हर) उत्पन्न हुए और इस प्रकार यह ससार चला। रामाई पण्डित के 'शून्य-पुराण' मे महाशून्य के शरीर को ही धर्म कहा गया है और उससे निरंजन की उत्पत्ति बताई गई है। इस सबसे यही निष्कर्ष निकलता है कि शून्य के विचार का इस धर्म-साधना मे प्राधान्य है। 'धर्म-गीता' मे शून्य का कितना सुन्दर वर्णन है, "वहा सूर्य नही है, चन्द्रमा नही है, अष्ट दिग्पालो मे से कोई नही है, जन्म नही है, मृत्यु नही है, गर्मी नही है, सर्दी नही है।"[2] एक ओर यह सम्प्रदाय बौद्ध शून्यवाद से (जो ध्यान-सम्प्रदाय का भी प्राण है) गहरे रूप से सम्बन्धित है और दूसरी ओर इसके 'निर्गुण' और 'निरजन' निर्गुणपन्थी और नाथपन्थी साधना-धारा से भी अपना पूर्वकालीन सम्बन्ध और सामजस्य दिखा रहे है। धर्म-सम्प्रदाय के अनुयायी 'धर्म' की पूजा पुरुष रूप मे भी करते हैं और स्त्री रूप मे भी। स्त्री रूप मे 'धर्म' आदि धर्म, प्रज्ञा देवी, प्रज्ञा पारमिता, धर्म देवी, आदि-माता, बुद्ध-माता, आर्य तारा आदि का प्रतीक है। बोधिधर्म या 'ध्यान-सम्प्रदाय' का कही क्षीण

---

१ वहीं, पृष्ठ ११२।

२. "शन्य शून्य महाशून्य
नाहि सूर्य नाहि चन्द्र अष्ट दिक् पाल।
नाहि जन्म मृत्यु नाहि तपत शीतल॥" दि माडर्न बुद्धिज्म एण्ड इट्स फोलोअर्स इन उडीसा, पृ० १०१ में उद्धृत।

निर्देश या आभास भी ऊपर से इस सम्प्रदाय मे नही आता। और न वसु महोदय या शशिभूषण दासगुप्त ने ही इस सम्प्रदाय के विवरण मे ध्यान-सम्प्रदाय या वोधिधर्म का कही नाम भी लिया है। सम्भवत. इसकी ओर उनका विलकुल ध्यान ही नही था। परन्तु ऊपर के विवरण से स्पष्ट है कि इस 'धर्म-सम्प्रदाय' का अपने ही नाम वाले 'धर्म-सम्प्रदाय' अर्थात् 'ध्यान-सम्प्रदाय' से कही न कही घनिष्ठ सम्बन्ध होना ही चाहिये। धर्म-देवता या धर्म-ठाकुर, या धर्मराज जिसे धर्म-सम्प्रदाय के अनुयायी पूजते हैं, अपने नाम और रूप मे एक विचित्र देवता है, जिसके स्वरूप का पूरा निर्णय अभी नही हो पाया है। नगेन्द्रनाथ वसु इसे त्रिरत्न (बुद्ध, धर्म, सघ) के अन्तर्गत धर्म का प्रतीक मानते हैं और इस वात की गवेषणा करना चाहते है कि शेष दो रत्न—बुद्ध और सघ—की पूजा का विधान क्यो नही है ?[1] डा० शशिभूषण दासगुप्त ने धर्म-सम्प्रदाय के साहित्य के आधार पर धर्म-ठाकुर (जिस नाम से धर्म-देवता की पूजा पश्चिमी वगाल की कई छोटी मानी जाने वाली जातियां करती हैं) के स्वरूप की विस्तृत समीक्षा की है, परन्तु सिवाय उसके मिश्रित रूप को प्रकट करने के कुछ स्पष्ट वात इस धर्म-ठाकुर के विषय मे वे नही कह पाये हैं। उन्होने कहा है कि धर्म-ठाकुर के वर्णन मे शून्य या शून्यता का वहुलता से उल्लेख किया गया है।[2] साथ ही 'निरजन' धर्म का एक विशेषण माना गया है।[3] धर्म-देवता विष्णु भी हैं,[4] राम भी,[5] सूर्य भी,[6] शिव भी।[7] धर्म-सम्प्रदाय के साहित्य मे इस वात का समर्थन है कि वुद्ध ही पुरी के जगन्नाथ के रूप मे अवतरित हुए हैं और उन्ही का वाद का रूप धर्म-देवता है।[8] धर्म-देवता धर्मराज यम भी हो सकते हैं, नेपाल के आदि-वुद्ध भी या स्वयम्भू-पुराण के स्वयम्भू भी।[9] इस प्रकार

१. दि माडर्न बुद्धिज्म एण्ड इट्स फोलोअर्स इन उडीसा, पृष्ठ १००, १४४-४५।

२ ओव्सक्योर रिलिजस कल्ट्स्, पृष्ठ ३२९-३३१। डा० शशिभूषण दासगुप्त ने भी धर्म-रत्न के रूप में धर्म-ठाकुर का विवेचन किया है। देखिए उनका 'ओव्सक्योर रिलिजस कल्ट्स', पृष्ठ ३१७-३१८, ३२०।

३. वहीं, पृष्ठ ३३१-३३२।

४. वहीं, पृष्ठ ३३९-३४२।

५. वहीं, पृष्ठ ३४०-३४५।

६ वहीं, पृष्ठ ३३६-३३९।

७. वही, पृष्ठ ३०८, ३२१-३२५।

८ वही, पृष्ठ ३२०।

९. वही, पृष्ठ ३०८, ३२६-३२८।

औपनिषद ब्रह्म से लेकर सांख्य के पुरुष, तन्त्रो के शिव, वैष्णवो के विष्णु, राम और कृष्ण, यम, स्वयम्भू और आदि-बुद्ध सबके कुछ-न-कुछ तत्व धर्म-ठाकुर या धर्म-देवता मे बताये गये हैं और निष्कर्ष रूप मे कहा गया है कि शिव और बुद्ध के विचारो ने मिलकर धर्म-ठाकुर या धर्म-देवता के स्वरूप का निर्माण किया है।[1] जहा इतने विकल्पो के लिए अवकाश है वहा, जैसा हम ऊपर भी कह चुके हैं, हमारे लिए यह कहना भी कुछ अधिक नही है कि धर्म-देवता या धर्म-ठाकुर विस्मृत और अज्ञात रूप मे 'धर्म' या 'बोधिधर्म' के प्रतीक हैं, जो उपर्युक्त सब देवताओ से अधिक सार्थक रूप मे 'शून्य' है, परमार्थ-स्वरूप हैं। धर्म-सम्प्रदाय की मान्यता के अनुसार धर्म-ठाकुर का वर्ण गौर है और उनसे सम्बन्धित प्रत्येक वस्तु सफेद रग की है। डा० शशिभूषण दासगुप्त इसे शिव और सरस्वती से सम्बन्धित मानते हैं।[2] परन्तु यह सम्भव और सार्थक नही लगता। हम बैलो के प्रशिक्षण सम्बन्धी चित्रो मे देख चुके हैं कि सफेद रग का महत्व ध्यान-सम्प्रदाय मे क्या है और वह किसका प्रतीक है? यह व्याख्या मेरी समझ से धर्म-ठाकुर के स्वच्छ वर्ण और उनकी प्रत्येक वस्तु के स्वच्छ वर्ण के होने के साथ अधिक सुसगत हो सकती है। धर्म-ठाकुर की मूर्तिया बगाल मे मिलती हैं जो प्रायः कच्छप के आकार की होती है। स्वर्गीय महामहोपाध्याय हरप्रसाद शास्त्री ने उन्हें बौद्ध स्तूप की प्रतीक माना था, जो बहुत दूर की कल्पना मालूम पडती है। कच्छप अवतार की बात भी यहां जमती नही। एक अन्य विचार मेरे मन मे आ रहा है। सयुत्त-निकाय की अट्ठकथा मे उल्लेख है कि अपने परिनिर्वाण के हेतु बुद्ध से विदाई लेने के लिए जब धर्म-सेनापति सारिपुत्र उनके पास गये तो उन्होने शास्ता के 'सुवर्ण कच्छप सदृश चरणो' की वन्दना की। अतः मुझे यह लगता है कि भारतीय धर्म-सम्प्रदाय मे पूजित कच्छपाकार धर्म-देवता, जिनका स्वरूप अभी निश्चित नही हुआ है, सम्भवत. कही बुद्ध-चरण ही तो नही हैं? यदि 'धर्मराज' को हम बुद्ध मानें (यम की बात कहना बेकार है) तो भी यह बात ध्यान-सम्प्रदाय के सर्वथा अनुगत है। वैसे तो 'धर्मराज' महायान मे बुद्ध के लिए प्रयुक्त एक प्रसिद्ध उपपद है ही, परन्तु ध्यान-सम्प्रदाय मे तो वह पूरी प्रतिष्ठा और आध्यात्मिक अर्थवत्ता के साथ विद्यमान है। 'छठे धर्मनायक द्वारा भाषित सूत्र' मे कहा गया है, "कम ही लोग जानते हैं कि जलते हुए घर (पार्थिव सत्ता) के अन्दर ही धर्मराज को पाया जा सकता है।"[3] इस प्रकार भी

---

१ वही, पृष्ठ ३४८।

२ वहीं, पृष्ठ ३४५-३४८।

३. दि सूत्र ऑव वे-लेंग् (हुइ-नेंग्), पृष्ठ ७३।

ये दोनो गूढ साधनाए (धर्म-सम्प्रदाय और ध्यान-सम्प्रदाय) गहरे रूप मे एक दूसरे से निवद्ध हो जाती हैं और अत्यन्त सार्थक रूप से, जैसा हम पहले दिखा चुके हैं, 'धर्म-सम्प्रदाय' का समान अभिधान धारण करती हैं। कुछ भी हो, इसमे विलकुल सन्देह नही है कि धर्म-देवता या धर्मराज मूलतः बुद्ध ही है। आचार्य दिनेशचन्द्र सेन ने रामाई पण्डित (दसवी-ग्यारहवी शताब्दी) के 'शून्य पुराण' से दो महत्वपूर्ण उद्धरण दिये हैं, जिनसे यह पूर्णतः सिद्ध हो जाता है कि धर्मराज की पूर्व कल्पना वुद्ध रूप मे ही थी। उद्धरण हैं "धर्मराज यज्ञ निन्दा करे" तथा 'सिंहले श्री धर्मराज वहुत सम्मान।"[1] कहने की आवश्यकता नही की इस तथ्य से धर्मराज वुद्ध ही सिद्ध होते हैं। पालि और सस्कृत बौद्ध साहित्य मे 'धर्मराज (धम्मराज) शब्द का प्रयोग वुद्ध के लिए इतनी अधिक वार हुआ है कि उसकी गणना नही की जा सकती।[2] एक वड़ी वात यह है कि धर्म-सम्प्रदाय के अनुयायी वैशाखी पूर्णिमा (वुद्ध-पूर्णिमा) और आषाढी पूर्णिमा (वुद्ध द्वारा धर्म-चक्र-प्रवर्तन का दिन) को त्यौहारो के रूप मे मनाते हैं और शून्य-पुराण के वर्णनानुसार श्रीलका को धर्म-देवता का आदिम स्थान मानते हैं। अतः उनके मूल रूप से वौद्ध सम्प्रदाय होने मे कोई सन्देह नही किया जा सकता। एक अन्य महत्वपूर्ण वात यह भी है कि इस शताब्दी के आदि मे वसु महोदय को इस सम्प्रदाय सम्वन्धी पांडुलिपिया मयूरभंज प्रदेश मे उन लोगो के यहां मिली थी जो अपने को 'योगी' कहते हैं। वसु महोदय ने इस वात का उल्लेख अपनी पुस्तक मे किया है। हम देख चुके हैं कि ध्यान-सम्प्रदाय 'योगी-सम्प्रदाय' ('यग्-चीं') ही है। अतः यह विलकुल असम्भव नही है कि यह भारतीय धर्म-सम्प्रदाय मे पूजे जाने वाले 'धर्म-देवता' या 'धर्म-ठाकुर' इसी (धर्म-सम्प्रदाय) नाम वाले ध्यान-सम्प्रदाय के संस्थापक योगी वोधिधर्म या 'धर्म' ही तो नही हैं, या उनके द्वारा संस्थापित वुद्ध-चरण ही, जिनका आकार, जैसा हम पहले कह चुके है, पालि ग्रन्थो के आधार पर, स्वर्ण कच्छप का ही है।

पीछे हमने गुरु गोरखनाथ के वैल को ध्यानी सन्तो की चरागाह मे चरते देखा है। अनेक प्रतीक, रूपक और कथन-प्रकार ऐसे मिलेंगे जो सिद्धो और नाथो की वाणियो के साथ-साथ सन्त-साहित्य और ध्यान-सम्प्रदाय के साहित्य

१ देखिए दिनेशचन्द्र सेन 'हिस्ट्री ऑव वंगाली लेंग्वेज एण्ड लिटरेचर, पृष्ठ ३२ (कलकत्ता विश्वविद्यालय, १९५४, द्वितीय संस्करण)

२. देखिए आगे 'सन्धाय भासित' के विवेचन के प्रसंग में 'मिलिन्द-पञ्हो' से उद्धृत अंश (' ··· धम्मराजस्स सासने')

मे साथ-साथ पाये जाते हैं और उनमे से अधिकाश बौद्ध-धर्म की सम्पत्ति है, या सामान्यत: सम्पूर्ण भारतीय धर्म-साधना की भी। तेल, वत्ती और दीपक की उपमा जीवन के उपादानो के लिए मूलत. बुद्ध ने प्रयुक्त की थी। बौद्ध साहित्य मे वह सर्वत्र पाई जाती है। कवीर साहव जव यह कहते हैं "कवीर निरभै राम जपि जब लगि दीवै वाति। तेल घट्या वाती बुझी सोवैगा दिन-राति।" तो यह निश्चयत. एक बौद्ध प्रयोग ही है जो जीवन की लौ के रूप को प्रकट करने के लिए किया गया है। इसी प्रकार भव-सागर और वेड़ा की उपमा भारतीय धर्म-साधना का एक साधारण प्रयोग है जो अब रूढ हो गया है। उपनिषदो मे भी यह प्रयुक्त हुआ है और बुद्ध ने भी इसे प्रयोग किया था। अत मध्ययुगीन निर्गुण-साहित्य या ध्यान-साहित्य मे इसका पाया जाना नितान्त साधारण बात है। तूंबी की उपमा ध्यान-साहित्य और सन्त-साहित्य दोनो मे पाई जाती है, यद्यपि जिन वस्तुओ के लिए इसे प्रयुक्त किया गया है, उनमे भिन्नता है। ध्यान-सम्प्रदाय की भाषा मे ध्यान-अनुभव पानी पर तैरती हुई तूवी के समान है जो छुए जाने पर आनन्दपूर्वक नाचने लगती है। कबीर ने तूवी का प्रयोग अनेक बातो के लिए किया है, परन्तु एक जगह उन्होने उसकी उपमा 'सुरति' से दी है। "सुर का नालि सुरति का तूबा सतगुरु साज बनाया।" इसे ध्यान-सम्प्रदाय के विचार के समीप माना जा सकता है। दोनो मे ध्यान के आनन्द की अभि-व्यक्ति है। ध्यान-सम्प्रदाय मे तूवी को शून्यता का भी प्रतीक रूप दिया गया है। सन्त-साहित्य मे भी इस प्रकार का विचार ढूढा जा सकता है। धोबी के वस्त्र धोने और रंगरेज के रगने की उपमाए साधारण भारतीय उपमाए हैं। बुद्ध ने सम्भवत इन्हें सर्वप्रथम प्रयुक्त किया था। सम्पूर्ण मध्ययुगीन साहित्य मे ये पाई जाती हैं और ध्यान-साहित्य मे भी। छठी-सातवी शताब्दी ईसवी मे शेन्-सियु ने मन को स्वच्छ दर्पण वताते हुए कहा था, "हर क्षण हम इसे साफ करते हैं ताकि इस पर धूल न जम जाय।" योका डेशी (आठवी शताब्दी) ने भी न केवल इस दर्पण का निर्देश किया है, बल्कि इसकी दार्शनिक व्याख्या भी की है। बोधि-गीत मे वे कहते हैं, "द्रष्टा और दृश्य का द्वैत ही दर्पण पर जमा हुआ मैल है।" इस मैल को धोने का वे सतत अनुरोध करते हैं, बिलकुल वैसे ही जैसे कई शताब्दियो बाद कबीर—"जौ दरसन देखा चहियै तौ दरपन मांजत रहिये। जब दरपन लागै काई तब दरसन किया न जाई।" कहने की आवश्यकता नही कि इसी दर्पण को हमारे सिद्धो ने हाथ मे पकडा, नाथ-योगियो ने भी लिया और उन्ही के प्रसाद से सूफी साधको ने भी, जिन्होंने वार-बार उसकी काई को साफ करने का आदेश अपने कल्पित प्रेम-योगियो को दिया है

और माना है कि वैसा करने पर विश्व का कण-कण योगी को विदित हो जाता है। हम पहले चतुर्थ परिच्छेद मे देख चुके है कि हुइ-नेंग् (छठी-सातवी शताब्दी) ने शरीर को नगर, पाच इन्द्रियो को उसके पाच बाहरी दरवाजे, विचार को अन्दर का दरवाजा, मन को राज्य-प्रदेश और 'मन के सार' को राजा बताया है। स्वय भगवान् बुद्ध का सयुत्त-निकाल मे एक उपदेश भी है जिसमे शरीर को एक राजा का नगर बताया गया है, जिसके छह इन्द्रिय-आयतन छह दरवाजो के समान हैं और राजा मन है। इस बात को ध्यान मे रखकर जब हम सूफी कवियो के इन सम्बन्धी रूपको को देखते हैं ("तन चितउर मन राजा"; "गढ तस बाक जैस तोर काया", आदि) तो यह प्रतिभासित होते देर नही लगती कि वे किसी न किसी प्रकार बौद्ध स्रोत से ही उनके पास आये हैं। और इस स्रोत की भी खोज मुश्किल नही है। ये विचार उन्हें मौखिक परम्परा के रूप में हिन्दू जनता के उस निम्न वर्ग से मिले जो बौद्ध धर्म का अवशिष्ट थी और जिसमे बौद्ध धर्म की अनेक मान्यताएं और वचन-प्रयोग विस्मृत रूप मे प्रचलित थे और जिनके साथ मुस्लिम सूफी साधको का सम्पर्क भी नितान्त स्वाभाविक था। इसी प्रकार कई अन्य समान प्रयोग और रूपक भी ढूंढे जा सकते हैं। कबीर ने मधुर-भाव की मौज मे आकर कही-कही विरहिणी और विवाह आदि के रूपक प्रस्तुत किये है। ये बाते ध्यान-सम्प्रदाय के साहित्य मे बिलकुल नहीं मिलेंगी। मिलन और विरह के बजाय वे सदा अद्वैत और द्वैत कहते हैं। इस प्रकार भावाभिव्यक्ति मे कई समानताएं और कुछ असमानताए भी 'ध्यान'-साहित्य और निर्गुण-साहित्य मे पाई जाती हैं।

## उलटवांसियों की परम्परा

सबसे बडी समानता जो इस सम्बन्ध मे पाई जाती है, उलटी भाषा या ऊपर से विपरीत लगने वाले कथनो का प्रयोग है। कबीर की उलटवासिया (या उलटवांसियां) प्रसिद्ध हैं और पहेली जैसे कथन भी, जिनसे वे जन-साधारण को उद्बुद्ध और विस्मित किया करते थे। परन्तु 'उलटवासी' या 'उलटवांसी' शब्द का क्या अर्थ है और इसकी व्युत्पत्ति के साथ वह किस प्रकार ठीक बैठता है, यह एक समस्या है जिसे, जहां तक मैं जानता हू, अब तक कोई विद्वान् स्पष्ट नही कर सका है। सन्त-साहित्य पर जितने ग्रन्थ निकले हैं उनमे से अधिकांश को देख लेने पर भी इस सम्बन्ध मे मेरा समाधान नही हुआ है। यहा पर मैं एक विनम्र प्रस्ताव विद्वानो के समक्ष रखना चाहता हूं। 'उलटवासी' मे यह तो स्पष्ट ही है कि इसका व्युत्पत्ति-लब्ध अर्थ 'बास का उलटा कर देना' है।

अब इस 'बास के उलटे कर देने' मे किस अर्थ की ओर सकेत है, इसकी ओर मैं ध्यान दिलाना चाहता हूं। दीघ-निकाय के तेविज्ज-सुत्त तथा मज्झिम-निकाय के चकी-सुत्त मे 'अन्धो के बास' ('अन्ध-वेणु') की उपमा है। एक बास को पकडे अन्धो की पक्ति चली जा रही है, "जैसे वाशिष्ठ ! अन्धो की कतार एक-दूसरे से जुडी हो, पहले वाला भी नही देखता, बीच वाला भी नही देखता, पीछे वाला भी नही देखता।" सब अन्धे एक बांस को पकडे, एक-दूसरे के पीछे चले जा रहे हैं। "अन्धहि अन्धा ठेलिया।" ब्राह्मणो के धर्म को अन्धो के बास की इस पक्ति से उपमा दी गई है। "एवमेव खो माणव ! अन्धवेणूपम मञ्ञे ब्राह्मणान भासित" ("इस प्रकार हे माणवक ! ब्राह्मणो का कहना अन्धो के बास के समान है।") स्पष्ट है कि परम्परा के अन्धानुसरण से तात्पर्य ही है यहा 'अन्ध-वेणु' या 'अन्धो के बास' की उपमा का। अब इस लेखक को यहा यह कहना है कि कबीर या अन्य सन्तो की जो उलटवांसिया हैं, वे इसी बास को उल्टा करना हैं। अन्धे जो बास को पकडे हुए एक-दूसरे के पीछे धकापेल चले जा रहे हैं, तो उनके बास को जरा उलट दो। क्या होगा ? अन्धे हक्के-बक्के रह जाएगे। सोचने को मजबूर होगे, उन्हें धक्का लगेगा, वे हडबडायेंगे, मार्ग खोजने को विवश होगे। कबीर की उलटबासियो का बिलकुल यही अर्थ है और बिलकुल यही उद्देश्य है। जिस बास को पकडे अन्धे पक्ति-बद्ध होकर चले जा रहे हैं, उसे उलट देना और उन्हें विचार के लिए प्रेरित करना। यह भी कितना समान और सार्थक है कि जिन अन्धाधुन्ध परम्परावादी ब्राह्मणो को लक्ष्य कर बुद्ध ने यह उपमा कही थी, उन्ही को या उनके उत्तराधिकारियो को चौकाने के लिए कबीर और अन्य सन्तो ने इसका प्रयोग किया है। वस्तुत उलटबासी का उद्भव और विकास हुआ ही उस साधना-धारा मे है जो क्रान्तिकारी है, जो परम्परावादी धारा को उल्टी बातें कह-कहकर चौंकाना चाहती है और उसे विचार के लिए धक्का देना चाहती है। 'उलटवासी' शब्द मे निहित यह रहस्य मुझे ऐतिहासिक और भाषात्मक दोनो दृष्टियो से सम्भव और उचित जान पडता है।

'अन्ध-वेणु' की उपमा की जो बात मैंने ऊपर कही है और उसके आधार पर जो 'उलटवासी' का अर्थ किया है, उसे स्वयं सन्त साहित्य से भी समर्थन प्राप्त है। "जाका गुरु भी अन्धला चेला खरा निरन्ध। अन्धहि अन्धा ठेलिया दून्यो कूप पड़न्त।" यहा इसी अन्ध-परम्परा की ओर सकेत है, परन्तु बास का उल्लेख नही है। उसे पीपा जी की वाणी मे देखिए। "अन्ध लकुटिया गहै जु अन्धै परत कूप कित थोरै।" यहां तो बिलकुल 'अन्ध-वेणु' के लिए 'अन्ध लकुटिया' और पूरी उपमा ही रक्खी हुई है। बस, इस 'लकुटिया' को उलट दीजिए और

'उलटवासी' का प्रकृत अर्थ आपको मिल जायगा, ऐसा मेरा विश्वास है, जो मुझे आशा है, विद्वानो को ग्राह्य होगा।

यद्यपि विद्वानो ने वैदिक साहित्य मे भी उलटवासियो या उलटे कथनों के उद्धरण ढूढ निकाले हैं (जिनमे से अधिकांश को 'उलटवासी' कहा भी नही जा सकता), परन्तु यह वैदिक साहित्य की अपनी विशेषता नही है, यह विलकुल स्पष्ट है। जो स्वय एक परम्परा-प्राप्त धर्म है, वहु-सख्यक समाज का धर्म है और उसी की परम्परा के रूप मे आगे चलना चाहता है, वह उल्टी वातें क्यो कहेगा ? उल्टी वातें सदा क्रान्तिकारी कहता है, वही धक्के देता है। अत भारत मे उल्टी भाषा का प्रयोग श्रमण-परम्परा मे ही हुआ, जो परम्परावाद की जगह प्रगति की समर्थक थी। बौद्ध धर्म इसी मे हुआ, उसके सिद्धो ने इस परम्परा को आगे वढाया और वाद मे नाथ और निर्गुण साधनाए इसी मे हुईं। इसलिए अभिव्यक्ति की यह उल्टी प्रणाली इन सवमे पाई जाती हैं और समान स्रोत की द्योतक है। किस प्रकार कवीर आदि सन्तो की उलटवासियो पर वौद्ध सिद्धो का प्रभाव है, इसका संक्षिप्त निर्देश प्रस्तुत लेखक ने 'वौद्ध दर्शन तथा अन्य भारतीय दर्शन' के द्वितीय भाग मे किया है और अन्य कई विद्वान् भी इसका विस्तृत विवेचन कर चुके है। अतः हम यहां ध्यान-सम्प्रदाय तक ही अपने को सीमित रखेंगे।

ध्यान-सम्प्रदाय के इतिहास से यह स्पष्ट हो जाता है कि विरोधी भाषा का प्रयोग उसकी उपदेश-परम्परा का एक प्रमुख अंग है। किस प्रकार प्रज्ञापारमिता-साहित्य और लकावतार-सूत्र मे यह पाया जाता है, यह हम कुछ पहले (तृतीय परिच्छेद मे) देख चुके हैं और कुछ अभी देखेंगे। अभी हम चीनी ध्यानी परम्परा का कुछ साक्ष्य इस सम्वन्ध मे लें। छठे धर्मनायक हुइ-नेंग् (६३८-७१३ ई०) ने, जो मध्यकालीन भारतीय सन्तो की परम्परा से करीव ६००-७०० वर्ष पूर्व हुए, अपने अन्त समय से कुछ पूर्व अपने सम्प्रदाय की परम्परागत उपदेश-विधि को समझाते हुए अपने शिष्यो से कहा था, "जव कोई आदमी तुमसे प्रश्न पूछे तो उसे उल्टे शव्दो मे उत्तर दो, ताकि दो विरोधी वातो का एक जोड़ा वन जाय···जव कभी तुम्हारे सामने कोई प्रश्नरक्खा जाय, तो यदि वह प्रश्न स्वीकारात्मक हो तो उसका उत्तर निषेधात्मक दो और यदि प्रश्न निषेधात्मक हो, तो उत्तर स्वीकारात्मक दो। यदि तुमसे साधारण लौकिक जन के वारे मे कुछ पूछा जाय तो पूछने वाले को सन्त पुरुष के वारे मे कुछ वतलाओ और यदि सन्त पुरुष के वारे मे तुमसे पूछा जाय तो दुनियावी आदमी के वारे मे वताओ।" इसे उन्होंने 'अपने सम्प्रदाय की परम्परा' वताया। इसका उद्देश्य

भी उन्होने स्पष्ट कर दिया। वह यह है : "दो विरोधी वस्तुओ के पारस्परिक सम्बन्ध या अन्योन्याश्रयता से मध्यम-मार्ग का सिद्धान्त समझा जा सकता है।" मध्यम-मार्ग की व्याख्या ध्यान-सम्प्रदाय मे सत् और असत् के अद्वैत के रूप मे की जाती है और उसी के लिए इस प्रकार विरोधी भाषा का प्रयोग किया जाता है। हुइ-नेंग् ने अपने उपर्युक्त प्रवचन मे छत्तीस 'विरोधी जोडो' का उल्लेख किया है, जैसे स्वर्ग और पृथ्वी, अस्तित्व और नास्तित्व, अच्छा और बुरा आदि। यह तथ्य कितना महत्वपूर्ण है कि इनमे से एक जोडे स्वर्ग और पृथ्वी को कबीर ने भी लिया है और बिलकुल ध्यान-सम्प्रदाय के समान अद्वय सत्य की सिद्धि के लिए या स्पष्टतम शब्दो मे मध्यम-मार्ग की सिद्धि के लिए ही अपनी साखियो के 'मघि कौ अग' मे प्रयुक्त किया है। कबीर साहब कहते हैं, "धरती और आसमान दो तूवडी है, जो बीच मे वधी नही हैं। (या धरती और आसमान के बीच मे दो तूवडी हैं जो वधी नही हैं)। इस रहस्य को समझने मे छह दर्शन सशय मे पडे हुए हैं और चौरासी सिद्ध भी।" "धरती अरु असमान बिचि दुइ तूवड़ी अवन्ध। षट दरसन ससे पर्‌या अरु चौरासी सिद्ध।" विरोधो के जोड़ो की बात के बारे मे हम ऊपर ध्यान-सम्प्रदाय के अनुसार देख चुके हैं कि किस प्रकार लौकिक पुरुष के वारे मे पूछे जाने पर ध्यान-योगी पूछने वाले को सन्त पुरुष के बारे मे बताना चाहते हैं और इसी प्रकार उनकी अन्य विरोधी बातें भी। कबीर बिलकुल इसी प्रणाली का अनुसरण कर कावा को काशी बना देते हैं, राम को रहीम और मोटे आटे को मैंदा और फिर स्वभावत अद्वैत के आनन्द मे लीन हो जाते हैं। "कावा फिर कासी भया, राम भया रहीम। मोट चून मैंदा भया, बैठि कबीरा जीम।" यह सार्थक है कि इन विरोधी जोड़ो का उपयोग कबीर ने 'मघि कौ अंग' मे ही किया है, मध्यम-मार्ग की स्थापना के लिए ही। बिलकुल समान उद्देश्य!

ध्यान-सम्प्रदाय के साहित्य मे जितनी उलटवासिया भरी पडी हैं, उनका दस हजारवा हिस्सा भी पूरे सन्त-साहित्य मे नही मिलेगा। और कितनी तेजस्वी और प्रभावशाली हैं वे उलटवासिया! हम देख ही चुके हैं (पहले परिच्छेद मे) कि कितनी उल्टी-उल्टी वातें करके वोधिधर्म ने चीनी सम्राट् को फटकार दिया और उल्टी बातें कर-कर के ही तत्कालीन चीन के विचारशील जगत् को हिला दिया, ताओवादियो और कनफ्यूशसवादियो को भी, जिनका दार्शनिक धरातल स्वय अति उच्च था। फिर सन्तो की उलटवासियो मे विरोधी कथन ही प्राय. अधिक हैं, द्वन्द्वो के परे जाने के लिए भी वहा विरोधी भाषा का प्रयोग है, जो दोनो बातें, जैसा हम देख चुके हैं, ध्यान-साहित्य मे भी भरपूर मिलती हैं।

परन्तु ध्यानी सन्तो की उलटबासियो का एक रूप यह भी है कि वे कही-कही प्रश्न की ही पुनरावृत्ति कर देते हैं, या कही-कही विस्मयसूचक सम्वोधनो का प्रयोग मात्र कर देते हैं। यही उनका उत्तर होता है। ये वाते सन्त-साहित्य मे नही मिलती। उलटबासियो से भी जहां काम नही चलता दिखता, वहा ध्यानी सन्त 'सीधी कार्यवाही' तक कर देते हैं, धक्का देते हैं, छडी से मारते हैं या गाली देते हैं। हमारे सन्तो के जीवन के अध्ययन से यह पता नही चलता कि वे किस मात्रा मे इन वातो को करते थे और न इस प्रकार व्यवहार पाने वाले शिष्यो के कृतज्ञता के उद्‌गार ही उनके साहित्य मे पाये जाते हैं। कुछ भी हो, उलट-वासियो की दोनो साहित्यो मे हजारो तक पहुचने वाली सख्या के होने के कारण दोनो का तुलनात्मक अध्ययन महत्वपूर्ण है और यह केवल अभिव्यक्ति का ही प्रश्न नही है। इससे सम्पूर्ण पूर्वेशिया, जिसमे चीन, जापान और कोरिया सम्मिलित हैं, और भारत के जो सोचने के ढंग हैं, उनके जो विभिन्न मनोविज्ञान हैं, उन पर भी प्रकाश पडता है। परन्तु यहां केवल वहुत सक्षिप्त सकेत ही इस विषय की ओर किया जा सकता है।

कवीर की "नैया विच नदिया डूवती जाइ" वाली उलटवासी प्रसिद्ध है। अव ध्यानी सन्त फुदाइशी (४९७-५६९ ई०) की यह गाथा देखिये—

**मैं खाली हाथ चला जा रहा हूं, फिर भी**
**देखो, मेरे हाथ में एक फावड़ा है।**
**मैं पैदल चल रहा हूं, परन्तु**
**फिर भी एक वैल की पीठ पर मै सवार हू।**
**जव मै पुल से पार हो रहा हूं,**
**तो देखो, पानी वहता नहीं,**
**पर पुल वहा जा रहा है!**

इस प्रकार की उलटवासिया चीन और जापान के ध्यान के साहित्य मे भरी पडी हैं। 'धूल का वादल समुद्र से उठ रहा है', 'जव दोनो हाथो से ताली वजाते हैं तो शव्द होता है, एक हाथ की ताली का शव्द सुनो", "यदि तुमने एक हाथ का शव्द सुना है, तो क्या उसे मुझे सुना सकते हो?" लगता है कि 'एक हाथ का शव्द' जिसे ध्यानी साधक सुनना चाहता है, सम्भवत वह एकान्त आत्म-चिन्तन का आनन्द ही है जिसके सम्वन्ध मे कवीर कहते है, "जव अपनै आपु विचारै, तव किता होइ आनन्द रे।" या उसे अद्वैत का प्रतीक

भी माना जा सकता है। इस प्रकार की उलटी भाषा केवल यह दिखाने के लिए प्रयुक्त की गई है कि साधारण मानवीय तर्क मनुष्य की गम्भीरतम आध्यात्मिक आवश्यकताओ की पूर्ति नही कर सकता और उसके लिए विरोधात्मक भाषा आवश्यक हो जाती है। मनुष्य को उसके पोषित मिथ्या विश्वासो से चौंकाने के लिए, विचार के लिए उसे असाधारण प्रेरणा देने के लिए, इस प्रकार के विरोधात्मक कथनो का प्रयोग ध्यानी सन्तो ने किया है। परम सत्य को वे अनिर्वचनीय मानते है। 'अस्ति' और 'नास्ति' की कोटियो मे उसे नही बाधा जा सकता। वह उनसे अतीत है। एक ध्यानी सन्त का कहना है, "जब मैं कहता हूं 'यह नही है' तो इसका अर्थ निषेध करना नही है, इसी प्रकार जब मैं कहता हू कि 'यह है' तो इसका अर्थ 'हा' कहना नही है। पूर्व की ओर मुडो और वही पश्चिम देश को देखो, दक्षिण की ओर मुह करो और वही तुम्हें उत्तरी ध्रुव दिखाया जा रहा है।" ध्यान-सम्प्रदाय के एक गुरु ने अपने दो शिष्यो को एक घडा दिखाकर कहा कि "इसे घडा कहकर मत पुकारो, परन्तु मुझे बताओ कि यह क्या है?" एक शिष्य ने कहा, "यह लकडी का टुकडा नही कहा जा सकता।" यह उत्तर गुरु को नही जचा। दूसरे शिष्य ने हल्के से धक्का देकर घडे को नीचे गिरा दिया और चुपचाप चल दिया! यही उत्तर ध्यान-सम्प्रदाय की भावना के अनुसार ठीक था। वस्तु की अनुभूति उसकी दार्शनिक व्याख्या से बडी वस्तु है, यही तत्व ध्यान-सम्प्रदाय मनुष्य को सिखाना चाहता है। एक अन्य गुरु ने अपने शिष्यो को एक लकड़ी दिखाई और कहा, "यदि तुम इसे लकडी कहो तो तुम 'अस्ति' कहते हो, यदि तुम इसे लकडी न कहो तो 'नास्ति' कहते हो। मत अस्ति कहो मत 'नास्ति' कहो। अब बताओ यह क्या है? बोलो! बोलो!" शिष्यो मे निस्तब्धता थी। वस्तुए निःस्वभाव और अव्यपदेश्य हैं। बौद्धिक विश्लेषण पर जोर न देकर हमे अपरोक्षानुभूति प्राप्त करनी चाहिये। एक शिष्य (सिग् पिग् ८४५-९१९ ई०) ने अपने गुरु (सुइ-वी) से पूछा,—"बौद्ध धर्म का आधारभूत सिद्धान्त क्या है?" गुरु ने कहा,—"ठहर, जब आसपास कोई नही होगा, तब मैं तुझे अकेले मे बताऊगा।" कुछ देर बाद शिष्य ने गुरु को फिर याद दिलाई, "भन्ते! अब यहा कोई नही है। मुझे बताइये।" अपने आसन से उठकर गुरु शिष्य को बासो के वन मे ले गया और कुछ न बोला। जब शिष्य ने उत्तर के लिए आग्रह किया, तो गुरु ने उसके कान मे कहा, "देख, ये बास कितने लम्बे हैं। और देख, वहा वे कितने छोटे हैं!" इस प्रकार पहेलियो मे उपदेश देने की ध्यान-सम्प्रदाय के गुरुओ की एक प्रथा-सी रही है। इसी सकेतात्मक शैली का एक और उदाहरण लीजिये।

एक शिष्य अपने गुरु से विदाई लेने गया। गुरु ने पूछा, "कहा जाना चाहते हो ?" शिष्य ने उत्तर दिया, "मैं बौद्ध धर्म के अध्ययन के लिए आपके पास आकर भिक्षु बना हूं, परन्तु आपने मुझे कभी अपने उपदेश से लाभान्वित नही किया। अब मैं आपको छोडकर कही और जगह अपनी इच्छा की पूर्ति के लिए जाना चाहता हूं।" गुरु ने उत्तर दिया, "यदि बौद्ध धर्म को सिखाने की बात है, तो मैं कुछ अल्प तुम्हें सिखा सकता हूं।" जब शिष्य ने उसे बताने के लिए कहा तो गुरु ने अपने चोगे मे से एक बाल निकाला और उसे फूक मार कर उड़ा दिया। शिष्य को तत्काल अन्तर्दृष्टि प्राप्त हो गई। एक जापानी धर्म-गुरु से जब उसके शिष्य ने पूछा कि "बुद्ध क्या है ?" तो इसका पहेली मे उत्तर देते हुए गुरु ने कहा था, "दुलहिन गधे पर बैठी हुई है और उसकी सास लगाम पकडे हुए है।" तू और मैं दोनो अज्ञानी हैं, यही संभवत. गुरु को कहना था। चीनी सम्राट् वू ने ध्यान-सम्प्रदाय के गुरु फु-ति-शिह् (४६७-५६६) से किसी बौद्ध सूत्र पर प्रवचन करने की प्रार्थना की। गुरु महाराज गम्भीरतापूर्वक आसन पर विराजमान हो गये, परन्तु एक शब्द भी उन्होने उच्चारण नही किया। सम्राट् ने कहा, "भन्ते ! मैंने आपसे प्रवचन करने की प्रार्थना की थी, आप बोलना आरम्भ क्यो नही करते ?" शिह्, जो सम्राट् का ही एक सेवक था और ध्यान-बौद्ध-धर्म को समझता था, बोला, "गुरु महाराज उपदेश समाप्त कर चुके हैं !" क्या प्रवचन था जो इस मौनी धर्म-गुरु ने दिया, इसकी व्याख्या करते हुए ध्यान-सम्प्रदाय के एक दूसरे आचार्य ने कहा है, "कितना वक्तृतापूर्ण था वह प्रवचन !" गूगे की बोली को गूंगा समझे या उसके घर वाले, यही यहां कहा जा सकता है। "खग जाने खग ही की भाषा।" हा, यदि हम चाहे तो इस प्रसंग को वाष्कलि और बाध्व के औपनिषद सवाद से मिला सकते हैं। बाध्व ने भी उपनिषद् का उपदेश अपने शिष्य बाष्कलि को मौन रहकर ही दिया था। कबीर भी जब परम सत्य को प्राप्त कर लेते हैं, तो कहते हैं, "अब किछु कहना नाहि।"

### सधा भाषा

ध्यान-सम्प्रदाय मे कहा गया है कि सत्य-प्राप्त गुरु का उपदेश शिष्य के लिए केवल 'चन्द्रमा की ओर उंगली करने' जैसा हो सकता है। गुरु केवल कुछ इशारा भर कर सकता है, अपने अनुभव से उसे समझना शिष्य का काम है। गुरु गोरखनाथ ने कहा है, "सिव सकेत श्री गोरख कहै।" बिलकुल यही बात निर्गुण-परम्परा मे है। 'सैना-बैना' करके उसे निर्गुनिये गुरु समझाते हैं।

समझने का काम स्वयं साधक की क्रिया है। कबीर साहब हमे बतलाते हैं कि किस प्रकार मूल (शब्द) का उपदेश गुरु ने उन्हें दिया, जिसे बाद मे उन्होंने अपने अनुभव से विस्तृत किया। "मूल गह्यौ अनभै विस्तार।" ध्यान-सम्प्रदाय मे सत्य के साक्षात्कार की बिलकुल यही प्रक्रिया है। फलत दोनो के कथन-प्रकारो मे अनेक प्रकार की समानताएं पाई जाती हैं, जिनमे पहेलियो के रूप मे अधूरे इशारे करने की प्रवृत्ति मुख्य है। बोधिधर्म ने स्वय ऐसा इशारा चीनी साधको के लिए किया था, जिसका विकास उन्होने बाद मे अपने लिए किया। बौद्ध सिद्धो के चर्यापदो मे गूढ सत्य सम्बन्धी उपदेश के लिए 'सन्ध्या भाषा' शब्द का प्रयोग किया गया है, जिसे ठीक ही स्वर्गीय आचार्य विधुशेखर जी भट्टाचार्य ने 'सन्धा भाषा' के रूप मे संशोधित किया, जिसका अर्थ है अभिसन्धि पर आश्रित वाणी, अभिप्राय युक्त वाणी, किसी विशेष उद्देश्य से कही हुई वाणी। इस प्रकार की वाणी कोई छुटपुटे रूप मे बौद्ध सिद्धो के साहित्य मे ही नही मिलती, बल्कि पूरे बौद्ध धर्म की परम्परा मे काफी प्राचीन काल से उसकी एक अटूट परम्परा है। पालि तिपिटक मे इस प्रकार के वाक्य हम अनेक बार पढते हैं, "एत सन्ध्याय वुत्तं" ("इसके सम्बन्ध मे या इसको अभिप्राय कर कहा गया है")। मज्झिम-निकाय के मागन्दिय-सुत्त मे भगवान् बुद्ध के सम्बन्ध मे एक लोक-प्रचलित बात कही गई है—"भगवान् बुद्ध भ्रूणहा (भूनहु) हैं।" बाद मे इसे एक गूढ अर्थ देते हुए और उस अर्थ मे इसे सच्चा बताते हुए कहा गया है "एत सन्धाय भासित गोतमो भूनहु समणो ति।" अर्थात् इसी प्रयोजन के लिए कहा गया है कि "गौतम भ्रूणहा श्रमण हैं।" इसी प्रकार तथागत अ-रसरूप, अ-क्रियावादी या उच्छेदवादी हैं, इन आरोपो के सम्बन्ध मे (सन्धाय) गूढ अभिप्राय युक्त उपदेश भगवान् ने विनय-पिटक (पाराजिक) मे वेरजा के निवासी एक ब्राह्मण को दिया था। वस्तुत. यही सन्ध्या-भाषा या सन्धा-भाषा का मूल रूप है। प्रसिद्ध पालि ग्रन्थ 'मिलिन्दपञ्हो' के चतुर्थ परिच्छेद (मेण्डक-पञ्हो) मे भी कहा गया है कि धर्मराज बुद्ध के शासन मे कुछ बातें तो ऐसी हैं जो पर्याय रूप से कही गई हैं, कुछ एक विशेष प्रयोजन को सामने रखकर और कुछ केवल स्वभावत साधारण बातो को समझाने के लिए। "परियायभासित अत्थि, अत्थि सन्धाय भासित। सभावभासित अत्थि, धम्मराजस्स सासने।" महायान मे तो इस 'सन्धाय भासित' के प्रयोगो की एक पूरी परम्परा ही है। 'सद्धर्मपुण्डरीक-सूत्र' कम से कम तीसरी शताब्दी ईसवी की रचना है। उसमे अनेक जगह बुद्ध के 'सन्धा-भाषित' का उल्लेख आया है। "दुर्विज्ञेय काश्यप तथागतानामर्हता

सम्यक्सम्बुद्धाना सन्धाभाषितमिति"[1] ("हे काश्यप ! तथागत भगवान् अर्हत् सम्यक् सम्बुद्ध का सन्धाभाषित दुर्विज्ञेय है ।") इसी प्रकार 'परमसन्धाभाषित-विवरणो ह्यय धर्मपर्यायस्तथागतैरर्हद्भि· सम्यक्सम्बुद्धैर्धर्मनिगूढस्थान-माख्यातम्।[2] ("परम सन्धा भाषित के रूप मे विवृत यह धर्मोपदेश भगवान् अर्हत् सम्यक् सम्बुद्ध के द्वारा धर्म का निगूढ स्थान कहा गया है) ।" हमने देखा है कि पाचवी शताब्दी ईसवी से कुछ पूर्व के रचित लंकावतार-सूत्र मे, जो ध्यान-सम्प्रदाय का आधारभूत ग्रन्थ है, विरोधात्मक कथन भरे पडे हैं, जैसे "अवचनं वुद्ध-वचनमिति" ("अ-वचन हैं बुद्ध-वचन ।") आदि । इस ग्रन्थ के तृतीय परिवर्त मे ऐसे अनेक विरोधी वचन पाये जाते है। वज्रच्छेदिका प्रज्ञापारमिता सूत्र का अनुवाद चीनी भाषा मे सन् ४०२-४१२ ई० मे हुआ था और उसमे भी विरोधी भाषा है । "प्रज्ञापारमिता प्रज्ञापारमिता नही है, इसीलिये वह प्रज्ञा· पारमिता कहलाती है ।" इस प्रकार के हजारो विरोधी कथन प्रज्ञापारमिता सूत्रो मे मिलेगे, जिसके आकार के सम्बन्ध मे इतना कहना पर्याप्त है कि चीनी भाषा मे वे ६०० जिल्दो मे अनुवादित हैं । इस प्रकार विरोधी भाषा की एक पूरी परम्परा बौद्ध साहित्य में है, जिसकी विरासत एक ओर ध्यान-योगियो को मिली है और दूसरी ओर सिद्धो की 'सन्ध्या' या ठीक कहे तो 'सन्धा' भाषा मे होती हुई नाथ-योगियो के माध्यम से हमारे सन्तो को मिली है । अभिप्राय-युक्त विरोधी वाणियो की अटूट परम्परा को ही बौद्ध साहित्य मे देखकर स्वर्गीय आचार्य विधुशेखर भट्टाचार्य को (जो पाठानुसन्धान के मर्मों के जानकार थे) यह साहस हुआ था कि सिद्धो की वाणियो मे स्पष्टतः 'सन्ध्या' (न कि 'सन्धा') पाठ होने पर भी, उन्होने उसे पालि, संस्कृत, तिब्बती, बौद्ध धर्म की परम्परा के आधार पर ही 'सन्धा' के रूप मे सशोधित कर दिया था । अत. इस प्रकार की परम्परा, जो नाथ-साहित्य और सन्त-साहित्य मे है, स्पष्टत अपने स्रोतो के लिए बौद्ध साहित्य की ऋणी है और इस सम्बन्ध मे ध्यान-साहित्य के साथ उसकी समानता इसी तथ्य का और साक्ष्य देती है ।

हम पहले (तीसरे परिच्छेद मे) ध्यानी सन्त जोशु (७७८-८९७ ई०) का उल्लेख कर चुके हैं जो आगुन्तको से प्राय कहा करता था, "इसे डाल दो ।" यह एक 'को-आन्' है, तात्विक समस्या है । इसका हल सन्त-साहित्य मे ढूढते-

---

१ पृष्ठ ९१ (डा० नलिनाक्ष दत्त द्वारा सम्पादित सस्करण, एशियाटिक सोसायटी, कलकत्ता, १९५३)

२ वही, पृष्ठ १५४-१५५ ।

